** श्री **

# धार्मिक परीक्षा बोर्ड
रतलाम की

# प्रवेशिका परीक्षा की पाठ्य पुस्तक

## द्वितीय भाग

( द्वितीयखण्ड के लिए )



सम्पादक और प्रकाशक:—

## बालचन्द श्रीश्रीमाल

प्राप्ति स्थानः—

श्री साधुमार्गी जैन पूज्य श्री हुक्मीचन्दजी महाराज
की सम्प्रदाय का हितेच्छु श्रावक मण्डल,
रतलाम

मुद्रक—
के. हमीरमल लूणियां
अध्यक्ष-दि डायमण्ड जुबिली प्रेस, अजमेर

| प्रथमवार | सम्वत् | मूल्य |
|---|---|---|
| १००० | १९९५ | ॥) |

# प्रार्थना—

वीतराग सर्वज्ञ हितंकर, शिशुगण की प्रभु पूरो आश।
ज्ञानभानु का उदय करो अब, मिथ्या तम का होय विनाश॥
जीवों की हम करुणा पालें, झूठ वचन बोलें न कदा।
चोरी कबहुं न करिहैं स्वामी, ब्रह्मचर्य व्रत रखें सदा॥
तृष्णा लोभ न बढ़े हमारा, तोप सुधा नित पिया करें।
श्री जिनधर्म हमारा प्यारा, इसकी सेवा किया करें॥
मात पिता की आज्ञा पालें, गुरु की भक्ति धरें उर में।
रहें सदा कर्तव्य परायण, उन्नति कर निज निज पुर में॥
दूर भगावें बुरी रीतियां, सुखद रीति का करें प्रचार।
मेल मिलाप मिलावें हम सब, धर्मोन्नति का करें विचार॥
सुख दुःख में हम समता धारें, रहें अटल जिमि सदा अचल।
न्याय मार्ग को लेश न त्यागें, वृद्धि करें निज आतम बल॥
अष्ट कर्म जो दुःखहेतु हैं, उनके क्षय का करें उपाय।
नाम आपका जपें निरंतर, विघ्न शोक सबही टलजाय॥
हाथ जोड़कर शीष नमावें, बालक जन सब खड़े खड़े।
आशाएँ हों पूर्ण हमारी, चरण शरण में आन पड़े॥ ८॥

# आवश्यक दो शब्द

यह "प्रवेशिका पाठ्य पुस्तक का द्वितीय भाग" आप के समक्ष उपस्थित है। पुस्तक के सम्पादन करने का कारण मैं प्रथम भाग में दे चुका हूँ, जो आपने पढ़ा ही होगा।

इस पुस्तक में वही सामग्री है जो छात्रों को प्रवेशिका परीक्षा में पढ़ना जरूरी है। इसके पढ़ लेने और स्मरण में रखने से एक जैनधर्मी श्रावक को अपने धर्म का प्रारम्भिक ज्ञान जितना होना चाहिये, उतना ज्ञान हो जाता है।

प्रथम भाग से बचा हुआ प्रतिक्रमण मूल देने के बाद परमात्म द्वात्रिंशतिका प्रार्थना दी गई है। जिसके चिंतन मनन और ध्वनी पूर्वक गाने से चित्त में बहुत समाधि एवं प्रभू भक्ति का संचार होता है। इसके बाद पचीस बोल के थोकड़े का शेषभाग है। उसे भी सरल समझने लायक बनाने की चेष्टा की गई है। इसके बाद भगवान शान्तिनाथ का चरित्र दिया है जिसमें इनके पूर्व भवों का वर्णन विस्तार रूप में है। जिसमें अनेक तत्व और शिक्षा भरी हुई है।

मार्गी अपनी आत्मोन्नति करता हुआ किस प्रकार क्षपकश्रेणी पर पहुँच जाता है यह ठीक समझाकर बताया गया है। पश्चात् कर्म प्रकृति का थोकड़ा है। इसमें आत्मा को उन्नतिपथ में आते हुए रोकने वाले कर्मों के बन्ध और फल (भोगवने) की व्याख्या है जो प्रकृतियों के भेदोपभेद करके बताई गई हैं। पश्चात् भगवान श्री मल्लिनाथ का चरित्र है जिसमें तप संयम की आराधना करते हुए भी कपट भाव रखने का क्या परिणाम होता है यह बताया गया है। पश्चात् अष्टप्रवचन का थोकड़ा है इसमें संयम शुद्ध पालने वालों की प्रवृत्ति कैसी होती है यह बताया है। इसके ज्ञान से हम मुनियों की परीक्षा कर सकते हैं। केवल वेष ही हमारा गुरू नहीं हो सकता। तदनन्तर भगवान अरिष्टनेमि का चरित्र है जो अपना महत्व निराला ही रखता है, अनेक तत्व बोध से भरा हुआ है।

यद्यपि नियमावली में, तीर्थंकर चरित्र तीनों साथ हैं परन्तु छात्रों को बीच में विश्रान्ति मिले, रुची बढ़े और तत्व विभाग में मनोवृत्ति कुंठित नहीं हो, किन्तु इसके द्वारा विकसित होती रहे इसलिये जुदे २ विभाजित कर दिये गये हैं। मैं आशा करता हूँ कि छात्रगणों को यह सम्पादन लाभ दायक होगा। इत्यलम्।

मिती आषाढ़ शुक्ला प्रतिपदा
रतलाम ( मालवा )

भवदीय—
पाखचन्द श्रीश्रीमाल

# अध्यापकों से—

प्रिय अध्यापकगण !

'धार्मिक परीक्षा बोर्ड' के संचालकों का उद्देश्य यह है कि आज के छात्र (जो भावी श्रावक हैं) केवल नाम मात्र के श्रावक न हों किंतु सच्चे श्रावक बनें। इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए ही 'धार्मिक परीक्षा बोर्ड' को जन्म दिया गया है। इसके लिये पुस्तकें पढ़ कर परीक्षा देना ही पर्याप्त नहीं है, किंतु यह आवश्यक है कि पुस्तकों द्वारा प्राप्त ज्ञान हृदयंगम किया जावे, और जीवन सुसंस्कृत बनाया जावे। धार्मिक पुस्तकें पढ़ने पर भी यदि जीवन धार्मिक संस्कारयुक्त न बना तो पुस्तकों का पढ़ना एक प्रकार से व्यर्थ है। छात्रों का जीवन धार्मिक संस्कारयुक्त तभी बन सकता है, जब आप लोग उन्हें पढ़ी गई बातों का महत्व एवं उनमें रहा हुआ रहस्य समझावें। साथ ही तदनुसार जीवन बनाने के लिये प्रोत्साहित करते रहें। ऐसा करने पर उनका जीवन भी धार्मिक संस्कारयुक्त बनेगा, और वे बुद्धिगम्य प्रश्नों का उत्तर देने में भी समर्थ हो सकेंगे। मैं आशा करता हूँ कि आप इस ओर लक्ष्य देंगे, तथा जो भाग मौखिक रटने का है वह छात्रों से मौखिक याद करावेंगे और समझाने का भाग पूरी तरह समझावेंगे। फुटनोट में दिया गया मेटर समझाने के लिये ही है, अतः उसे उपेक्षापूर्वक छोड़ न दें।

भवदीय—

वालचन्द श्रीश्रीमाल

# विषय सूची







॥ श्री वीतरागाय नमः ॥

# * प्रतिक्रमण सूत्र मूल *

इससे पूर्व के प्रतिक्रमण के पाठ प्रथम भाग में पढ़ चुके हो।

## ॥ बड़ी संलेषणा का पाठ ॥

अह भंते अपच्छिम मारणंतिय संलेहणा झूसणा आराहणा पौषधशाला पुंज, पुंजके उच्चार-पासवण भूमिका पडिलेह पडिलेहके, गमणागमणे पडिक्कम, पडिक्कम के दर्भादिक संथारा संथार संथार के, दर्भादिक संथारा दुरुह, दुरुह के पूर्व तथा उत्तर दिशि सन्मुख पल्यंकादिक आसन से बैठ, बैठ के " करयल संपरिग्गहियं सिरसावत्तं मत्थए अंजली तिकट्टु " एवं वयासी, " नमोत्थुणं अरिहंताणं भगवंताणं जाव संपत्ताणं " ऐसे अनन्त सिद्धों को नमस्कार करके, " नमोत्थुणं अरिहंताणं भगवंताणं जाव संपाविउकामाणं "

जयवंते वर्तमानकाले महाविदेह क्षेत्र में विचरते हुए तीर्थंकरों को नमस्कार करके, अपने धर्माचार्य जी को नमस्कार करके साधुप्रमुख चारों तीर्थ से खमाके, सर्व जीव राशि से खमाके पहले जो व्रत आदरे हैं उनमें जो जो अतिचार दोष लगे हों, वे सर्व आलोच के पडिक्कम कर निंद कर निशल्य होकर, सव्वं पाणाइवायं पच्चक्खामि, सव्वं मुसावायं पच्चक्खामि, सव्वं अदिन्नादाणं पच्चक्खामि, सव्वं मेहुणं पच्चक्खामि, सव्वं परिग्गहं पच्चक्खामि सव्वं कोहं माणं जाव सव्वं मिच्छादंसणसल्लं, सव्वं अकरणिज्जं जोगं पच्चक्खामि, जावजीवाए तिविहं तिविहेणं न करेमि न कारवेमि, करंतंपि अन्नं न समणुजाणामि, मणसा वयसा कायसा, ऐसे अठारह पापस्थानक पच्चक्खके, सव्वं असणं पाणं खाइमं साइमं चउव्विहंपि आहारं पच्चक्खामि, जावजीवाए ऐसे चारों आहार पच्चक्खके जंपियं इमं सरीरं इट्ठं, कंतं, पियं, मणुण्णं, मणामं, धिज्जं, विसासियं, सम्मयं, अणुमयं, बहुमयं, भण्डकरण्डसमाणं, रयणकरंडगभूयं, मा णं सीयं, मा णं उण्हं, मा णं खुहा, मा णं पिवासा, मा णं वाला, मा णं चोरा, मा णं दंसगा, मा णं मसगा, मा णं वाहियं, पित्तियं, कप्फियं, संभीमं, सन्निवाइयं विविहा रोगायंका परिसहा उवसग्गा फासा फुसंतु-एवं पि य णं ...हिं उस्सासनिस्सासेहिं वोसिरामि तिकट्टु ऐसे शरीर

वोसरा के, "कालं अणवकंखमाणे विहरामि" ऐसी ऐसी सद्दहणा परूपणा तो है, फरसना करें तब शुद्धि होय ऐसे अपच्छिममारणंतियसंलेहणा-झूसणा आराहणाए पंच अइआरा जाणियव्वा न समायरियव्वा तंजहा ते आलोउं: इहलोगासंसप्पओगे, परलोगासंसप्पओगे जीवियासंसप्पओगे मरणासंसप्पओगे, काम भोगासंसप्पओगे, जो मे देवसिओ अइयारो कओ तस्स मिच्छा मि दुक्कडं ॥

## तस्स धम्मस्स का पाठ

तस्स धम्मस्स केवलिपन्नत्तस्स अब्भुट्ठिओमि आराहणाए, विरओमि विराहणाए तिविहेण पडिक्कंतो वंदामि जिण चउव्वीसं ।

### ॥ पांच पदों की वंदना ॥

पहिले पद श्री अरिहंतजी जघन्य बीस तीर्थङ्करजी, उत्कृष्ट एक सौ साठ तथा एक सौ सित्तर देवाधिदेवजी, उन में वर्तमान काल में वीस विहरमानजी महाविदेह क्षेत्र में विचरते हैं एक हजार आठ लक्षण के धरणहार, चौंतीस अतिशय, पैंतीस वाणी करके विराजमान, चौसठ इन्द्रों के वंदनीय, अठारह दोष रहित, बारह गुण सहित, अनन्त ज्ञान, अनन्त-दर्शन, अनन्त चारित्र, अनन्त-बल-वीर्य्य, अनन्त सुख, दिव्यध्वनि, भामण्डल, स्फटिक-सिंहासन.

अशोक वृक्ष, कुसुमवृष्टि, देवदुन्दुभि, छत्र, और चॅवर इन आठ महा प्रतिहार्यों से युक्त पुरुषाकार पराक्रम के धरणहार, अढ़ाई द्वीप पन्द्रह क्षेत्र में विचरें, जघन्य दो क्रोड़ केवली, और उत्कृष्ट नव क्रोड़ केवली, केवलज्ञान केवलदर्शन के धरणहार सर्व द्रव्य क्षेत्र काल भाव के जाननहार।

॥ सवैया ॥

नमो श्री अरिहंत, करमों का किया अन्त, हुआ सो केवल-वंत, करुणा भंडारी हैं। अतिशय चौंतीस धार, पैंतीस वाणी उचार, समझावें नर नार, पर उपकारी हैं। शरीर सुन्दराकार, सूरज सो झलकार, गुण हैं अनन्तसार, दोष परिहारी हैं, कहत तिलोकरिख, मन वच काय करि, लुलि लुलि वारम्बार वंदना हमारी है ॥ १ ॥

ऐसे अरिहंत भगवंत दीनदयाल महाराज! आपकी अविनय आशातना ( दिवस सम्बन्धी ) की हो तो बारम्बार हे अरिहंत भगवन्! मेरा अपराध क्षमा करिये, हाथ जोड़, मान मोड़, शीष नमा कर १००८ बार नमस्कार करता हूँ।

तिक्खुत्तो आयाहिणं पयाहिणं वंदामि नमंसामि सक्कारेमि सम्माणेमि कल्लाणं मंगलं देवयं चेइयं पज्जु-वासामि।

आप मंगलीक हो उत्तम हो हे स्वामी ! हे नाथ ! आपका इस भव परभव भव भव में सदाकाल शरण हो।

दूजे पद श्री सिद्ध भगवान महाराज पन्द्रह भेदे अनन्त सिद्ध हैं, आठ कर्म खपाय के मोक्ष पहुँचे हैं। ( १ ) तीर्थसिद्धा ( २ ) अतीर्थसिद्धा ( ३ ) तीर्थंकरसिद्धा ( ४ ) अतीर्थंकरसिद्धा ( ५ ) स्वयंबुद्धसिद्धा ( ६ ) प्रत्येकबुद्धसिद्धा ( ७ ) बुद्धबोधितसिद्धा ( ८ ) स्त्रीलिंगसिद्धा ( ९ ) पुरुषलिंगसिद्धा ( १० ) नपुंसकलिंगसिद्धा ( ११ ) स्वलिंगसिद्धा ( १२ ) अन्यलिंगसिद्धा ( १३ ) गृहस्थलिंगसिद्धा ( १४ ) एकसिद्धा ( १५ ) अनेकसिद्धा, जहां जन्म नहीं, जरा नहीं, मरण नहीं, भय नहीं, रोग नहीं, शोक नहीं, दुःख नहीं, दारिद्र नहीं, कर्म नहीं, काया नहीं, मोह नहीं, माया नहीं, चाकर नहीं, ठाकर नहीं, भूख नहीं, तृषा नहीं, जोत में जोत विराजमान सकल कार्य सिद्ध करके चवदे प्रकारे पन्द्रह भेदे अनन्ते सिद्ध भगवंत हुए, अनन्त सुखों में तल्लीन, अनन्त ज्ञान, अनन्तदर्शन, क्षायिक समकित, निराबाध, अटल अवगाहना अमूर्त, अगुरु लघु, अनन्तवीर्य्य, आठ गुण करके सहित हैं।

॥ सवैया ॥

सकल करम टाल, वश करलियो काल, मुगति में रह्या माल, आतमा को तारी है। देखत सकल भाव, हुवा हैं जगत राव,

सदा ही ज्ञायक भाव, भये अविकारी हैं। अचल अटल रूप, आवे नहीं भवकूप, अनुप सरूप ऊप, ऐसे सिद्धधारी हैं। कहत हैं तिलोकरिख, बताओ ए वास प्रभु, सदा ही उगंते सूर, वन्दणा हमारी है ॥ १ ॥

ऐसे सिद्ध भगवन्तजी महाराज आपकी ( दिवस सम्बन्धी ) अविनय अशातना की हो तो वारम्बार हे सिद्ध भगवन्! मेरा अपराध क्षमा करिये, हाथ जोड़, मान मोड़ शीष नमा कर १००८ बार नमस्कार करता हूँ।

"तिक्खुत्तो आयाहिणं पयाहिणं वंदामि नमंसामि सक्कारेमि सम्माणेमि कल्लाणं मंगलं देवयं चेइयं पज्जुवासामि"।

यावत् भव भव आपका शरण होओ।

तीजे पद श्री आचार्यजी महाराज छत्तीस गुण करके विराजमान पाँच महाव्रत पालें, पाँच आचार पालें, पाँच इन्द्रिय जीतें, चार कषाय टालें, नव वाड़ सहित शुद्ध ब्रह्मचर्य पालें, पाँच समित तीन गुप्ति शुद्ध आराधें, आठ सम्पदा ( १ आचारसंपदा २ श्रुतसंपदा ३ शरीरसंपदा ४ वचनसंपदा ५ वाचनासंपदा ६ मतिसंपदा ७ प्रयोगमतिसंपदा ८ संग्रहसंपदा ) सहित हैं।

---

आचार्यजी—संप्रदाय के आचार्य जो स्वयम् शुद्ध आचार पालें अन्य से पलावें।

॥ सवैया ॥

गुण हैं छत्तीस पुर, धरत धरम उर, मारत करम कुर, सुमति विचारी है। शुद्ध सो आचारवंत, सुन्दर है रूप कंत, भण्या सब ही सिद्धान्त, वाँचणी सुप्यारी है। अधिक मधुरवेण, कोई नहीं लोपे केण, सकल जीवाँ को सेण, कीरत अपारी है, कहत हैं तिलोकरिख, हितकारी देत सीख, ऐसे आचारज ताकूं वन्दना हमारी है॥

ऐसे आचारज, न्याय पक्षी, भद्रिक परिणामी, परमपूज्य, कल्पनीक—अचित वस्तु के ग्रहणहार, सचित के त्यागी, वैरागी, महागुणी, गुण के अनुरागी सौभागी हैं। ऐसे श्री आचार्यजी महाराज आपकी ( दिवस सम्बन्धी ) अविनय आशातना की हो तो बारम्बार हे आचार्यजी महाराज! मेरा अपराध क्षमा करिये, हाथ जोड़, मान मोड़, शीष नमा कर १००८ बार नमस्कार करता हूँ।

" तिक्खुत्तो आयाहिणं पयाहिणं वंदामि नमंसामि सक्कारेमि सम्माणेमि कल्लाणं मंगलं देवयं चेइयं पज्जुवासामि "।

यावत भव भव आपका शरण होओ॥

* श्री धर्माचार्यजी महाराज को वन्दना—नमस्कार हो, जो

---

* कोई कोई जगह धर्माचार्यजी की वन्दना पाँचों पदों की वन्दना बोलते हैं सार बोलते जाते हैं।

पाँच आचार पालें, पाँच इन्द्रिय जीतें, क्रियछोहे, क्रियमाने, क्रियमाये, क्रियलोभे, नाणसम्पन्ने, दंसणसम्पन्ने, चरित्तसम्पन्ने, लाघवसम्पन्ने, संजमेणं, तवसा, अप्पाणं भावेमाणे, ग्राम नगर पुर पट्टण सन्निवेशादि में विचरें, धन्य है वह ग्राम नगर जहाँ हमारे धर्माचार्य विराजे हैं, जिनका वचनामृत सुने हैं, कान पवित्र करे हैं, दर्शन कर नेत्र पवित्र करे हैं, सूझता आहार पानी शुद्ध भाव से बहराते हैं, परम उपकारी अनेक गुणधारी हमारे धर्माचार्य ✽ श्री श्री श्री १००८ श्री·························के चरण कमल में एक हजार आठ तिक्खुत्ता के पाठ से त्रिकाल विधि सहित मन वचन काया करके हाथ जोड़ मान मोड़ वन्दना करूँ हूँ, अविनय आशातना हुई हो तो मुझे मुझो अपराध खमजो, भव भव में आपका शरण होजो।

४ चौथे पद श्री उपाध्यायजी, पचीस गुण करके सहित ( ग्यारह अंग बारह उपांग चरणसत्तरी करणसत्तरी इन पचीस गुण करके सहित ) तथा ग्यारह अंग का पाठ अर्थ सहित सम्पूर्ण जानें और १४ पूर्व के पाठक, ग्यारह अंग ( १ ) आचारांग ( २ ) सूयगडांग ( ३ ) ठाणांग ( ४ ) समवायांग ( ५ ) विवाहपन्नत्ती ( ६ ) णायाधम्मकहा ( ज्ञाता धर्मकथा ) ( ७ ) उपासगदसांग

✽ धर्माचार्यजी—अर्थात् गुरु महाराज, जिनके पास समकित ली हो।

( ८ ) अंतगडदसांग ( ९ ) अणुत्तरोववाई ( १० ) पण्णावागरणं ( प्रश्नव्याकरणं ) ( ११ ) विवागसुयं ( विपाकश्रुत )।

बारह उपांग—( १ ) उववाई ( २ ) रायप्पसेणी ( ३ ) जीवाभिगम ( ४ ) पन्नवणा ( ५ ) जम्बूद्वीवपन्नत्ती ( ६ ) चन्दपन्नत्ती ( ७ ) सूरपन्नत्ती, ( ८ ) निरयावलिया, ( ९ ) कप्पवडंसिया, ( १० ) पुप्फिया, ( ११ ) पुप्फचूलिया, ( १२ ) वण्हिदसा।

चार मूलसूत्र—( १ ) उत्तरज्झयणं ( उत्तराध्ययन, ) ( २ ) दसवेयालियसुत्तं, ( दशवैकालिक ), ( ३ ) णंदीसुत्तं, ( नंदीसूत्र ) ( ४ ) अणुओगद्दारं–( अनुयोगद्वार )।

चार छेद—( १ ) दसासुयक्खंधो ( दशाश्रुतस्कंध ), ( २ ) बिहक्कप्पो ( बृहत्कल्प ), ( ३ ) ववहारसुत्तं ( व्यवहारसूत्र ), ( ४ ) णिसीहसुत्तं ( निशीथसूत्र ) और बत्तीसवां आवस्सगं ( आवश्यक ), इत्यादि अनेक ग्रंथ के जानकार, सात नय, निश्चय व्यवहार, चार प्रमाण आदि स्वमत तथा अन्य मत के जानकार, मनुष्य या देवता कोई भी विवाद में जिनको छलने में समर्थ नहीं, जिन नहीं पण जिन सरीखे, केवली नहीं पण केवली सरीखे हैं।

॥ सवैया ॥

पढ़त अग्यार अंग, करमों सुं करे जंग, पाखण्डी को मान भंग, करण हुसियारी है। चवदे पूरव धार, जानत आगम सार, भविन के सुखकार, भ्रमता निवारी है। पढ़ावे भविक जन, स्थिर

कर देत मन, तप कर ताते तन, ममता निवारी है। कहत है तिलोकरिख, ज्ञानमातु परिख, ऐसे उपाध्याय ताकुं वन्दना हमारी है।

ऐसे उपाध्यायजी महाराज मिथ्यात्वरूप अन्धकार का मेटन-हार; समकित रूप उद्योत का करनहार धर्म से डिगते प्राणी को स्थिर करें, सारए, वारए, धारए, इत्यादिक अनेक गुण करके सहित हैं। ऐसे श्री उपाध्यायजी महाराज आपकी ( दिवस सम्बन्धी ) अविनय आशातना की हो तो वारम्वार हे उपाध्यायजी महाराज ! मेरा अपराध क्षमा करिये, हाथ जोड़, मान मोड़, शीष नमा कर १००८ बार नमस्कार करता हूं।

" तिक्खुत्तो आयाहिणं पयाहिणं वंदामि नमं-सामि सक्कारेमि सम्माणेमि कल्लाणं मंगलं देवयं चेइयं पज्जुवासामि "

यावत् भव भव आपका शरण होओ ॥

पांचवे पद ' नमो लोए सव्वसाहूणं ' कहिये अढाई द्वीप पन्द्रह क्षेत्र रूप लोक के विषे सर्व साधुजी जघन्य दो हजार करोड़, उत्कृष्ट नव हजार करोड़ जयवन्ता विचरें, पांच महाव्रत पालें, पांच इन्द्रिय जीतें, चार कषाय टालें, भाव सच्चे, जोग सच्चे करण सच्चे, क्षमावन्त, वैराग्यवन्त, मनसमाधारणीया, वयसमा- ..., कायसमाधारणीया, नाणसम्पन्ना, दंसणसम्पन्ना, चारि-

रासम्पन्ना, वेदनीयसमा अहियासनीया, मरणान्तिकसमा अहियासनीया, ऐसे सत्ताईस गुण करके सहित, पांच आचार पालें, छह काय की रक्षा करें, सात कुव्यसन, आठ मद छोड़ें, नव वाड़ सहित ब्रह्मचर्य पालें, दश प्रकार यति धर्म धारें, बारह भेदे तपस्या करें, सत्रह भेदे संयम पालें, अठारह पाप को त्यागें, बाईस परिषह जीतें, तीस महामोहनीय कर्म निवारें, तेतीस आशातना टालें, बयालीस दोष टाल के आहार पानी लेवें, सैंतालीस दोष टाल के भोगें, बावन अनाचार टालें, तेड़िया (बुलाया) आवे नहीं, नोतिया जीमे नहीं, सचित के त्यागी, अचित के भोगी, लोच करें, खुले पैर चालें, इत्यादि कायक्लेश करें, और मोह ममता रहित हैं।

॥ सवैया ॥

आदरी संयम भार, करणि करे अपार, समिति गुपति धार, विकथा निवारी है। जयणा करें छः काय, सावद्य न बोलें वाय, बुझाय कषाय लाय, किरिया भंडारी है। ज्ञान भणें आठूं याम, लेवें भगवत नाम, धरम को करें काम, ममता कूं मारी है। कहत हैं तिलोक रिख, करमों को टालें बिख, ऐसे मुनिराज ताकुं वन्दना हमारी है।

ऐसे मुनिराज महाराज आप की (दिवस सम्बन्धी) अविनय अशातना की हो तो हे मुनिराज मेरा अपराध क्षमा

हाथ जोड़, मान मोड़, शीष नमा कर १००८ बार नमस्कार करता हूँ।

" तिक्खुत्तो आयाहिणं पयाहिणं वन्दामि नमंसामि सक्कारेमि सम्माणेमि कल्लाणं मंगलं देवयं चेइयं पज्जुवासामि "।

सदा काल आपका शरण होओ।⊛

॥ दोहा ॥

अनंत चौवीसी जिन नमूं, सिद्ध अनन्ता कोड़।
केवल ज्ञानी गणधरों, वन्दूं वे कर जोड़॥
दोय क्रोड़ केवलधरा, विहरमान जिन बीस।
सहस्र युगल कोड़ी नमूं, साधु वन्दूं निशदीस॥
धन साधु धन साधवी, धन धन है जिन धर्म।
ये समर्या पातक झड़ें, टूटे आठों कर्म॥

अढाई द्वीप पन्द्रह क्षेत्र में मनुष्य श्रावक श्राविका दान देवें, शील पालें, तपस्या करें, शुद्ध भावना भावें, संवर करें, सामायिक करें, पोषध करें, प्रतिक्रमण करें, तीन मनोरथ चिंतवें, चौदह नियम चितारें, जीवादिक नव पदार्थ जानें, श्रावक के इक्कीस गुण करके युक्त एक व्रतधारी, जाव बारह व्रतधारी भगवंत की आज्ञा

⊛ इसके बाद कोई कोई जगह एक वन्दना पाँचों पद की शामिल जाती है। इसके बाद धर्माचार्यजी की जो ऊपर आचुकी है।

में विचरें ऐसे बड़ों से हाथ जोड़कर पैर पड़के क्षमा मांगता हूं, आप क्षमा करें आप क्षमा करने योग्य हैं, और छोटों से समुचै खमाता हूँ ।

## ॥ चौरासी लाख जीवाजोंणी (जीवयोनि) का पाठ ॥

सात लाख पृथ्वीकाय, सात लाख अपकाय, सात लाख तेउ-काय, सात लाख वाउकाय, दश लाख प्रत्येक वनस्पतिकाय, चौदह लाख साधारण वनस्पतिकाय, दो लाख बेइन्द्रिय, दो लाख तेइन्द्रिय दो लाख चउरिन्द्रिय, चार लाख देवता, चार लाख नारकी, चार लाख तिर्यंच पंचेन्द्रिय, चौदह लाख मनुष्य । ऐसे चारगति में चौरासी लाख जीवाजोणी में सूक्ष्म बादर पर्याप्त अप-र्याप्त हालते चालते जीवों को उठते बैठते जानते अजानते किसी जीव को हनन किया हो, कराया हो, हनता प्रति अनुमोदन किया हो, छेदा हो, भेदा हो, किलामणा उपजाई हो, मन, वचन, काया, करके अठारह, लाख चौबीस हजार एक सौ बीस (१८२४१२०) प्रकारे *तस्स

* जीवतत्त्व के ५६३ भेदों को अभिहयादि दशों के साथ गुणा-कार करने से ५६३० भेद होते हैं। फिर इनको राग और द्वेष के साथ द्विगुणाकार करने से ११२६० भेद बनते हैं। फिर इन्हींको मन वचन काया के साथ त्रिगुणा करने से ३३७८० भेद होते हैं, अपितु इनको ही तीन करणों के साथ संयोजन करने से १०१३४० भेद बन जाते हैं. अपिन इनको भी फिर तीन य [illegible] के साथ गुणकार करने से ३०४०२० आते हैं । [illegible] सिद्ध, साधु, देव, गुरु और

मिच्छा मि दुक्कडं । इनकी कुछ कोटि एक क्रोड़ साढे सत्याणं लाख जीवायोनि की विराधना हुई हो तस्स मिच्छा मि दुक्कडं ।

## ॥ खामेमि सव्वे जीवा का पाठ ॥

खामेमि सव्वे जीवा, सव्वे जीवा खमंतु मे,
मित्ती मे सव्वभूएसु, वेरं मज्झं न केणइ ।
एवमहं आलोइय, निंदिय गरहिय दुगंछिउं सम्मं ।
तिविहेण पडिक्कंतो, वंदामि जिणे चउव्वीसं ॥

देवसिय पायच्छित्त विसोहणत्थं करेमि काउस्सग्गं

( मैं दिवस सम्बन्धी प्रायश्चित्त की शुद्धि के लिए कायोत्सर्ग करता हूँ )

## ॥ समुच्चय पच्चक्खाण का पाठ ॥

गंठिसहियं, मुट्ठिसहियं, नमुक्कारसहियं पोरिसियं साड्ढपोरिसियं, ( यानी अपनी इच्छा अनुसार ) तिविहंपि चउविहंपि आहारं, असणं, पाणं, खाइमं, साइमं, अन्नत्थणाभोगेणं सहसागारेणं, महत्तरागारेणं सव्वसमाहिवत्तिआगारेणं ❀वोसिरामि ।

---

प्रकार छ से गुणाकार करने पर १८२४१२० भेद बनते हैं अर्थात् इस प्रकार से मैं मिच्छा मि दुक्कडं देता हूं और फिर पाप कर्म न करनेकी इच्छा करता हूं। कुल कोटि का वर्णन पहले भागमें आचुका है।

❀ स्वयं पच्चक्खाण करना हो तब 'वोसिरामि' ऐसा बोले और दूसरे को पच्चक्खाण कराना हो तो 'वोसिरे' ऐसा बोले।

## दोहा

आगे आगे दव चले, पीछा हरिया होय ।
बलिहारी उस वृक्ष की, जड़ काट्यां फल होय ॥

शम संवेग निर्वेद अनुकम्पा आस्था देव अरिहंत, गुरु निर्ग्रन्थ, धर्म केवली भाषित दयामय, और सच्चे की सद्दहणा झूठे का बार बार मिच्छा मि दुक्कडं ॥
मिथ्यात्व का प्रतिक्रमण, अविरति का प्रतिक्रमण, प्रमाद का प्रतिक्रमण, कषाय का प्रतिक्रमण, अशुभ योग का प्रतिक्रमण, इन पाँच प्रतिक्रमणों में से किसी का प्रतिक्रमण न किया हो तो तस्स मिच्छा मि दुक्कडं ।

गये काल का प्रतिक्रमण, वर्त्तमान काल का संवर, भविष्य (आवते) काल का पच्चक्खाण में कोई दोष लगा हो तो तस्स मिच्छा मि दुक्कडं ।

### ॥ प्रतिक्रमण करने की विधि ॥

निरवद्य स्थान में शुद्धतापूर्वक एक आसन पर बैठ कर तीनवार तिक्खुत्तो के पाठ से श्री शासनपति को या वर्त्तमान में अपने गुरु महाराज को खड़े हो वंदना करके चउवीसत्थव की आज्ञा लेकर चउवीसत्थव करें। चउवीसत्थव मे इरियावहियाए का पाठ १ तस्स उत्तरी का पाठ १ कहके काउस्सग्ग करें। काउस्सग्ग में दो लोगस्स का ध्यान करें, मन में १ नवकार

नोट—सामायिक की विधि 'सामायिक सूत्र' पुस्तक में जान लेवें।

मंत्र, बोलके काउस्सग्ग करें, फिर प्रगट चार ध्यान का पाठ (ध्यान में मन वचन काया चलित हुए हों, आर्तध्यान रौद्र ध्यान ध्याया हो, धर्मध्यान शुक्लध्यान न ध्याया हो, तो तस्स मिच्छा मि दुक्कडं ) बोलकर १ लोगस्स का पाठ बोल के दो वक्त नमोत्थुणं का पाठ डावा गोडा ऊंचा रखके बोलें। पीछे श्रीमहावीर स्वामी की तथा गुरु की देवसिय प्रतिक्रमण ठाने की आज्ञा लेवें। बाद इच्छामि णं भंते का पाठ बोलें पीछे नवकार मंत्र का उचारण करें, फिर तिक्खुत्तो का पाठ कहकर प्रथम आवश्यक की आज्ञा मांगें प्रथम आवश्यक में करेमि भंते का पाठ बोलकर पीछे " इच्छामि ठामि ' का पाठ कहें, पीछे तस्सउत्तरी का पाठ उचारण करके काउस्सग्ग करें काउस्सग्ग में १४ ज्ञान के अतिचार का, ५ सम्यक्त्व का, ६० बारह व्रतों का, १२ कर्मादान का, ५ संलेखणा का, एवं ९९ अतिचारों का, अठारह पाप स्थानकों का, इच्छामि ठामि का और नवकार मंत्र का पाठ चिन्तवन करें काउस्सग्ग पालें, काउस्सग्ग में प्रत्येक पाठ को समाप्ति में मिच्छा मि दुक्कडं के बदले 'आलोउं' चिंतवें। काउस्सग्ग पालते समय "नमो अरिहंताणं" यह शब्द प्रगट कह कर आर्तध्यान-रौद्रध्यान आदि बोलके पहला आवश्यक समाप्त करें। बाद तिक्खुत्तो के पाठ से दूसरे आवश्यक की आज्ञा मांगें।

दूसरे आवश्यक में एक लोगस्स का पाठ कह के सामायिक चउवीसत्थव ये दो आवश्यक पूरे हुए। बाद तिक्खुत्तो के पाठ से तीसरे आवश्यक की आज्ञा मांगें, तीसरे आवश्यक में इच्छामि खमासमणो का पाठ दो वक्त बोलें।

## खमासमणा की विधि

प्रथम जहां निसिहियाए शब्द आवे तब दोनों गोड़े खड़े करके दोनों हाथ जोड़कर बैठें तथा ६ आवर्तन करें सो इस प्रकार-प्रथम 'अहो' 'कायं काय' यह शब्द उचारते ३ आवर्तन होते हैं सो कहते हैं-दोनों

हाथ लंबे कर हाथ की दश अंगुलियां भूमि पर लगा के तथा गुरुचरण स्पर्श करके मुँह से "अ" अक्षर नीचे स्वर से कहें, फिर ऐसे ही दश अंगुलियां अपने मस्तक पर लगा के "हो" अक्षर ऊँचे स्वर से कहें, ये दोनों अक्षर कहने से पहिला आवर्तन होता है। इस प्रकार "का" और "यं" ये दो अक्षर उचारते दूसरा आवर्तन हुआ। इस तरह "का" और "य" यह दो अक्षर कहने से तीसरा आवर्तन हुआ। फिर 'जत्ता भे जवणिज्जंच भे' शब्द उचारते ३ आवर्तन होते हैं। वे इस तरह-प्रथम "ज" अक्षर मंद स्वर से "त्ता" अक्षर मध्यम स्वर से और "भे" अक्षर उच्च स्वर से, इस तरह से ऊपर मुजब बोलें। ये तीन अक्षर बोलने से प्रथम आवर्तन हुआ। और इसी प्रकार "ज, व, णि" ये तीन अक्षर त्रिविध स्वर से ऊपर मुजब कहने से दूसरा आवर्तन हुआ। तथा इसी प्रकार "ज्जं, च, भे" ये तीन अक्षर त्रिविध स्वर से पूर्ववत बोलने से तीसरा आवर्तन हुआ। एवं ३ + ३ = ६ आवर्तन १ पाठ में बोलें और जहां "तित्तीसन्नयराए" शब्द आवे तब खड़े होकर पाठ समाप्त करें। इसी मुताबिक दूसरी बार खमासमणो का पाठ बोलें, उसमें भी ६ आवर्तन पूर्ववत् कहें। दूसरे खमासमणो में "आवसियाए पडिक्कमामि" ये १० अक्षर न कहें। इस प्रकार दो खमासमणो देकर सामायिक एक, चउवींसत्थव दो, वंदना तीन ये तीन आवश्यक पूरे हुए। अब चौथा आवश्यक की तिक्खुत्तो के पाठ से आज्ञा लें।

पीछे खड़े हो कर ९९ अतिचारों का पाठ जो काउस्सग्ग में चिंतवन किया था वह सब यहां प्रकट कहें। फरक इतना ही है कि काउस्सग्ग में प्रत्येक पाठ की समाप्ति में "मिच्छामि दुक्कडं" की जगह 'आलोउं' कहा था सो आलोउं के बदले प्रकट "मिच्छा मि दुक्कडं" कहें। बाद में श्रावक

नोट—खमासमणा में जहां "तित्तीसन्नयराए" शब्द आवे उस वक्त पहिले दफे खड़े होवें दूसरी दफे नहीं।

सूत्र पढ़ने की आज्ञा माँगें। पीछे "तस्स समस्स" का पाठ उच्चारण करें। फिर नीचे बैठकर दाहिना (जीवणा) गोड़ा ऊंचा रखकर दोनों हाथ की दसों ही अंगुलियाँ मिलाकर गोड़े के ऊपर रक्खें। पीछे नवकार मंत्र कहके "करेमि भंते" का पाठ पढ़कर "चत्तारि मंगलं" का पाठ बोलें। बाद 'इच्छामि ठामि' का पाठ तथा "इरियावहियाए" का पाठ कहें। बाद "आगमे तिविहे" का पाठ पढ़कर दंसणसमकित तथा बारह व्रत अतिचार कहें। फिर पलांठि लगा कर दोनों हाथ जोड़ मस्तक के लगा कर संलेखणा का पाठ पढ़ें। फिर ऐसे समकित पूर्वक बारह व्रत संलेखणा सहित, इनके विषय जो कोई अतिक्रम, व्यतिक्रम, अतिचार, अनाचार जानते अजानते, मन, वचन, काय करके सेवन किया हो, सेवन कराया हो सेवन करते हुए को अनुमोदन किया हो तो अनन्त सिद्ध केवली भगवान् की साख से "इच्छा मि दुक्कडं" कहके अठारह पापस्थानक और "इच्छामि ठामि" का पाठ बोलें। फिर खड़े होकर हाथ जोड़ के "तस्स सम्मस्स" का पाठ उच्चारण करें, बाद दो खमासमणा पूर्ववत् विधि सहित दे करके भाववंदना करने की आज्ञा लें। फिर दोनों गोड़ा नमाय के गोड़ा ऊपर दोनों हाथ जोड़ के मस्तक को नीचे नमाय कर एक नवकार मंत्र कह के पांच पदों की वंदना करें। फिर सीधे बैठ के अनंत चौबीसी कह के अढाई द्वीप का पाठ बोलकर चौरासी लाख जीवयोनि का पाठ उचार के "खामेमि सव्वे जीवा" का पाठ बोलकर अठारह पापस्थान कहें। फिर सामायिक एक, चउवीसत्थ दो, वंदना तीन, प्रतिक्रमण चार, ये चार आवश्यक पूरे हुए। बाद खड़े होके पांचवां आवश्यक की तिक्खुत्तो के पाठ से आज्ञा लेकर "देवसियणाणदंसणचरित्त चरित्ताचरित्तअइयार-पायच्छित्तविसोहणत्थं करेमि काउस्सग्गं" बोलकर बाद नवकार मंत्र, करेमि भंते का पाठ, इच्छामि ठामि का पाठ, और तस्स उत्तरी का पाठ कह के काउस्सग्ग करें। काउस्सग्ग में देवसिक राइसिक प्रतिक्रमण में ४ लोगस्स, पाक्षिक प्रतिक्रमण में ८ लोगस्स, चौमासी प्रतिक्रमण में १२

लोगस्स, संवत्सरी प्रतिक्रमण में २० लोगस्स का काउस्सग्ग करें। फिर काउस्सग्ग पारें। आर्तध्यान रौद्रध्यान आदि चार ध्यान का पाठ प्रगट बोलके एक लोगस्स कहें। बाद दो खमासमण विधिसहित देवें। सामायिक एक, चउवीसत्थव दो, वंदना तीन, प्रतिक्रमण चार, काउस्सग्ग पांच, ये पांच आवश्यक पूरे हुए। बाद छठे आवश्यक का कामी धन्य श्रीमहावीर स्वामी अन्तरजामी ऐसे कहें। छठे आवश्यक में खड़ा हो साधुजी महाराज हो तो उनसे अपनी शक्ति अनुसार पचक्खाण करें, तथा वे न हों तो बड़े श्रावक से पचक्खाण मांगे और बड़े श्रावक न हों तो स्वयंमेव 'समुच्चय पचक्खाण' के पाठ से पचक्खाण करें। फिर सामायिक एक, चउवीसत्थव दो, वंदना तीन, प्रतिक्रमण चार, कायोत्सर्ग पांच, पचक्खाण छ, ये छहों आवश्यक समाप्त हुए।

ऐसे कह कर इन छह आवश्यक में जानते अजानते जो कोई अतिचार दोष लगा हो तथा पाठ उचारते काना मात्रा, अनुस्वार, पद, अक्षर, अधिक न्यून आगे पीछे कहा हो तो तस्स मिच्छा मि दुक्कडं।

मिथ्यात्व का प्रतिक्रमण १, अव्रत का प्रतिक्रमण २, कषाय का प्रतिक्रमण ३, प्रमाद का प्रतिक्रमण ४, अशुभ योग का प्रतिक्रमण ५, ये पांच प्रतिक्रमण मांहिला कोई भी प्रतिक्रमण न किया हो हालते चालते उठते बैठते पढते गुणते मन वचन काया करके, ज्ञान दर्शन चारित्र तप सम्बन्धी जानते अजानते द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव, आश्रयी कोई भी प्रकार से पाप दोष लगा हो तो तस्स मिच्छा मि दुक्कडं। गये काल का प्रतिक्रमण, वर्तमान काल का संवर-सामायिक, आवता काल का पचक्खाण, उन में जो कोई दोष लगा हो तो तस्स मिच्छा मि दुक्कडं। बाद आगे २ दयबल के दोहा से अन्त के मिच्छामि दुक्कडं तक कहें।

फिर नीचे बैठकर डाबा गोडा ऊंचा रख के दोनों हाथ मस्तक पर रखकर दो वक्त नमोत्थुणं पूर्वोक्त विधि से बोलके जो साधु मुनिराज

विराजते हों, उनको तिक्खुत्तो के पाठ से तीन बार विधिसहित वंदना नमस्कार करके, यदि कोई साधु मुनिराज नहीं विराजते हों तो पूर्व तथा उत्तर दिशि की तरफ मुंह करके श्री महावीर स्वामी को, तथा धर्माचार्य (धर्मगुरु) को वंदना नमस्कार करके, सर्व स्वधर्मी भाइयों के साथ क्षमत क्षामणा अन्तःकरण से करें । बाद चौबीसी स्तवन उच्चारण करें । प्रतिक्रमण में जहां देवसिय शब्द आवे, वहां देवसिय प्रतिक्रमण में तो देवसिय सम्बंधी, राइय प्रतिक्रमण में राइय सम्बन्धी, पक्खीप्रतिक्रमण में पक्खीसम्बन्धी, चौमासी प्रतिक्रमण में चौमासी सम्बन्धी और संवत्सरी प्रतिक्रमण में संवत्सरी संबंधी कहें ।

॥ इति प्रतिक्रमणसूत्रं विधिसहितं समाप्तम् ॥

न्यूनाधिक आगे पीछे सूत्रविपरीत हो गया हो तो तस्स मिच्छा मि दुक्कडं ।

सूचना—प्रतिक्रमण जानकार से सीखें और पक्का कंठस्थ कर लेवें ।

तत्वं तु केवलिगम्यं,

ॐ शान्तिः ! शान्तिः !! शान्तिः !!!



नोट—पुरुष 'करता हूं' कहे उस जगह स्त्री को 'करती हूं' ऐसा कहना चाहिये ।

# परमात्म द्वात्रिंशतिका

का

## हिन्दी पद्यानुवाद

( *हरिगीत छन्द* )

जिनदेव! मेरी आत्मा, धारण करे इस नेम को,
मैत्री[1] करे सब प्राणियों से, गुणिजनों से प्रेम को।
उन पर दया करती रहे, जो दुःख ग्राह[2] ग्रहीत[3] हैं,
उनसे उदासी हो रहे, जो धर्म के विपरीत हैं॥१॥

करके कृपा कुछ शक्ति ऐसी, दीजिये मुझ में प्रभो,
तलवार को ज्यों म्यान से, करते विलग[4] हैं हे विभो।
गत[5] दोष आत्मा शक्तिशाली, है मिली मम अंग सों,
उसको विलग उस भांति, करने के लिये ऋजु[6] ढंग से॥२॥

हे नाथ! मेरे चित्त में, समता सदा भरपूर हो,
सम्पूर्ण ममता की कुमति, मेरे हृदय से दूर हो।
वन में, भवन में, दुःख में, सुख में नहीं कुछ भेद हो,
अरि मित्र में मिलने बिछुड़ने में, न हर्ष न खेद हो॥३॥

---

१ मित्रता, २ मगर ३ पकड़े हुए, ४ अलग (जुदा) ५ शुद्ध, ६

अतिशय घनी तमराशि[1] को, दीपक हटाते हैं यथा,
दोनों कमल[2] पद आपके, अज्ञान तम हरते यथा।
प्रतिबिम्ब सम स्थिर रूप वे, मेरे हृदय में लीन हों,
मुनिनाथ! कीली[3] तुल्य वे, उन पर सदा आसीन[4] हों॥४॥

यदि एक इन्द्रिय आदि देई, घूमते फिरते मही[5],
जिनदेव! मेरी भूल से, पीड़ित हुए हों वे कहीं।
टुकड़े हुए हों, मल[6] गए हों, चोट खाये हों कभी,
तो नाथ वे दुष्टाचरण, मेरे बनें झूठे सभी॥५॥

मुक्ति के सन्मार्ग से, प्रतिकूल पथ[7] मैंने लिया,
पंचेन्द्रियों चारों कषायों, में स्वमन मैंने दिया।
इस हेतु शुद्ध चरित्र का, जो लोप[8] मुझ से हो गया,
दुष्कर्म वह मिथ्यात्व को, हो प्राप्त प्रभु! करिये मया॥६॥

चारों कषायों से वचन, मन काय से जो पाप हैं,
मुझ से हुआ है नाथ, जिस कारण हुआ भव ताप
अब मारता[9] हूँ मैं उसे, आलोचना निन्दादि से,
ज्यों सकल विष को वैद्यवर[10], हैं मारते मन्त्रादि से॥७॥

जिनदेव! शुद्ध चरित्र का, मुझ से अतिक्रम जो हुआ,
अज्ञान और प्रमाद से, व्रत का व्यतिक्रम जो हुआ।

---

१ अन्धकार, २ चरणकमल, ३ धामी की तरह, ४ जम कर बैठा हुआ, ५ पृथ्वी, ६ मसले गये हों, ७ मार्ग, ८ भूल जाना, ९ खपाता हूँ, १० श्रेष्ठ वैद्य।

अतिचार और अनाचरण, जो जो हुए मुझ से प्रभो,
सबकी मलिनता मेटने को, प्रतिक्रमण करता विभो ॥८॥

मन की विमलता[1] नष्ट होने को, अतिक्रम है कहा,
और शीलचर्या[2] के विलंघन,[3] को व्यतिक्रम है कहा।
हे नाथ विषयों में लिपटने को, कहा अतिचार है,
आसक्त अतिशय विषय में, रहना महाऽनाचार है ॥९॥

यदि अर्थ मात्रा वाक्य में, पद में पड़ी त्रुटि कहीं,
तो भूल से ही वह हुई, मैंने उसे जाना नहीं।
जिनदेव वाणी! तो क्षमा, उसको तुरत कर दीजिये,
मेरे हृदय में देवि! केवल[4] ज्ञान को भर दीजिये ॥१०॥

हे देवि! तेरी वन्दना मैं कर रहा हूँ इसलिये,
चिन्तामणी प्रभ है सभी, वरदान देने के लिये।
परिणाम शुद्धि समाधि मुझ में, बोधि[5] का संचार हो,
हो प्राप्ति स्वात्मा की तथा, शिवसौख्य की भव पार हो॥११॥

मुनि नायकों[6] के छन्द जिसको, स्मरण करते हैं सदा,
जिसका सभी नर अमरपति[7] भी, स्तवन करते हैं सदा।
सच्छास्त्र वेद पुराण, जिसको सर्वदा हैं गा रहे,
वह देव का भी देव बस, मेरे हृदय में आ रहे ॥१२॥

---

१ निर्मलता, २ व्रतनियम, ३ उल्लंघन, ४ सिर्फ, ५ सम्यक्त्व
६ आचार्य, ७

जो अन्त रहित सुबोध दर्शन, और सौख्य स्वरूप हैं,
जो सब विकारों से रहित, जिससे अलग भव कूप हैं।
मिलता विनाश समाधि जो, परमात्म जिसका नाम है,
देवेश वह उर आवसे, मेरा खुला हृद्धाम[१] है ॥१३॥

जो काट देता है जगत के, दुःख निर्मित[२] जाल को,
जो देख लेता है जगत की, भीतरी भी चाल को।
योगी जिसे हैं देख सकते, अन्तरात्मा हो स्वयम्,
देवेश! वह मेरे हृदयपुर, का निवासी हो स्वयम् ॥१४॥

कैवल्य के सन्मार्ग को, दिखला रहा है जो हमें,
जो जन्म के या मरण के, पड़ता नहीं सन्दोह[३] में।
अशरीर हो त्रैलोक्यदर्शी, दूर है कु कलंक से,
देवेश वह आकर लगे, मेरे हृदय के अंक से ॥१५॥

निभा लिया है निखिल तनुधारी, निवहने[४] ही जिसे,
रागादि दोष का व्यूह[५] भी, छू तक नहीं सकता जिसे।
जो ज्ञानमय है, नित्य है, सर्वेन्द्रियों से हीन है,
जिनदेव! देवेश्वर वही, मेरे हृदय में लीन है ॥१६॥

संसार की सब वस्तुओं में, ज्ञान जिसका व्याप्त[७] है,
जो कर्म बन्धन हीन, शुद्ध विशुद्ध सिद्धि प्राप्त है।

---

१ हृदय-मंदिर; २ बने हुए, ३ समुद्र, ४ समस्त, ५ झगड़ा, ६ रमण हुवा, ७ फैला हुवा।

जो ध्यान करने से मिटा देता सकल कुविचार को,
देवेश! वह शोभित करे, मेरे हृदय आगार[1] को ॥१७॥

तमसंघ[2] जैसे सूर्य किरणों को, न छू सकता कहीं,
उस भांति कर्म, कलंक, दोषाकर[3] जिसे छूता नहीं।
जो है निरंजन वस्त्वपेक्षा, नित्य भी है एक है,
उस आप्त प्रभु की शरण में हूँ, मात्र जो कि अनेक है ॥१८॥

यह दिवसनायक[4] लोक का, जिसमें कभी रहता नहीं,
त्रैलोक्य भासक[5] ज्ञान रवि, पर है वहाँ रहता सही।
जो देव स्वात्मा में सदा, स्थिर रूपता को प्राप्त है,
मैं हूँ उसी की शरण में, जो देववर है आप्त है ॥१९॥

अवलोकने पर ज्ञान में, जिसके सकल संसार ही,
है स्पष्ट दिखता एक से हैं, दूसरा मिल कर नहीं।
जो शुद्ध शिव है शांत भी है, नित्यता को प्राप्त है,
उसकी शरण को प्राप्त हूँ, जो देववर है आप्त है ॥२०॥

वृक्षावली जैसे अनल[6] की, लपट से रहती नहीं,
त्यों शोक मन्मथ[7] मान को, रहने दिया जिसने नहीं।
भय, मोह, नींद, विषाद[8], चिन्ता भी न जिसको व्याप्त है,
उसकी शरण में हूँ गिरा, जो देववर है आप्त है ॥२१॥

---

१ घर, २ अन्धकार पुञ्ज, ३ दोषों का भण्डार, ४ सूर्य ५ उद्योत-कारक, ६ वायु, ... ७, ८ दुःख।

विधिवत् शुभासन घास का, या भूमि का बनता नहीं,
चौकी शिला को ही शुभासन, मानती सुधता[1] नहीं।
जिससे कषायेंन्द्रियां, खटपट मचाती हैं नहीं,
आसन सुधीजन के लिये है, आत्मा निर्मल वही ॥२२॥

हे भद्र! आसन लोक-पूजा, संघ की संगति तथा,
ये सब समाधि के न साधन, वास्तविक में है प्रथा।
सम्पूर्ण बाहर वासना को, इसलिए तू छोड़ दे,
अध्यात्म में तू हर घड़ी, हो कर निरत[2] रति जोड़ दे ॥२३॥

जो बाहरी हैं वस्तुएँ वे, हैं नहीं मेरी कहीं,
उस भांति हो सकता कहीं, उनका कभी मैं भी नहीं।
यों समझ बाह्याडम्बरों को, छोड़ निश्चत रूप से,
हे भद्र! हो जा स्वस्थ[3] तू, बच जायगा भव कूप से ॥२४॥

निज को निजात्मा मध्य में ही, सम्यगवलोकन करे,
तू दर्शन ज्ञानमय[4] है, शुद्ध से भी है परे।
एकाग्र जिसका चित्त है, तू सत्य इसको मानना,
चाहे कहीं भी हो समाधि, प्राप्त उसको जानना ॥२५॥

मेरी अकेली आत्मा, परिवर्तनों से हीन है,
अतिशय विनिर्मल[5] है, सदा सद्ज्ञान में ही लीन है।

---

१ बुद्धि, २ मोह रहित आनन्द, ३ विकल्प चिन्ता रहित, ४ विज्ञान-
५ शुद्ध।

जो अन्य सब हैं वस्तुएँ वो, ऊपरी ही हैं सभी,
निज कर्म से उत्पन्न हैं, अविनाशिता क्यों हो कभी ॥२६॥

हैं एकता जब देह के भी, साथ में जिसकी नहीं,
पुत्रादिकों के साथ उसका, ऐक्य फिर क्यों हो कहीं।
जब अंग भर से मनुज के, चमड़ा अलग हो जायगा,
तो रोंगटों[1] का छिद्रगण, कैसे नहीं खो जायगा ॥२७॥

संसार रूपी गहन[2] में है, जीव बहु दुःख भोगता,
वह बाहरी सब वस्तुओं के, साथ कर संयोगिता।
यदि मुक्ति की है चाह तो, फिर जीवगण सुन लीजिये,
मन से वचन से काय से, उसको अलग कर दीजिये ॥२८॥

देही विकल्पित[3] जाल को, तू दूर करदे शीघ्र ही,
संसार वन में डालने का, मुख्य कारण है यही।
तू सर्वदा सबसे अलग निज आत्मा को देखना,
परमात्मा के तत्त्व में तू, लीन निज को देखना ॥२९॥

पहले समय में आत्मा ने, कर्म हैं जैसे किये,
वैसे शुभाशुभ फल यहाँ पर, साम्प्रतिक[4] उसने लिये।
यदि दूसरे के कर्म का, फल जीव को हो जाय तो,
हे जीवगण, फिर सफलता, निज कर्म की खो जाय तो ॥३०॥

अपने उपार्जित कर्म फल को, जीव पाते हैं सभी,

---

१ रूँवावली, २, ३ मानी हुई, ४ वर्तमान में।

उसके सिवा कोई किसी को, कुछ नहीं देता कभी।
ऐसा समझना चाहिये, एकाग्र मन हो कर सदा,
दाता अपर[1] है भोग का, इस बुद्धि को खोकर सदा ॥३१॥
सबसे अलग परमात्मा है, अमित गति से वन्द्य है,
है जीवगण वह सर्वदा, सब भाँति हो अनवद्य[2] है।
मन से उसी परमात्मा को, ध्यान में जो लायगा,
वह श्रेष्ठ लक्ष्मी के निकेतन,[3] मुक्ति पद को पायगा ॥३२॥

॥ चौपाई ॥

पढ़ कर इन द्वात्रिंशपद्य को, लखता[4] जो परमात्मवन्द्य को।
वह अनन्य मन हो जाता है, मोक्ष निकेतन को पाता है ॥३३॥

इत्यलम्

इस परमात्म प्रार्थना की मूल रचना संस्कृत पद्य में श्री अमितगति नामक आचार्य ने की है, और हिन्दी में पद्यानुवाद श्री रामचरित उपाध्याय ने की है जो हिन्दी के श्रेष्ठ कवियों में हैं इस कविता के एक एक पद में परमात्म स्तुति, आत्मबोध और वस्तु स्वरूप की महत्ता झलक रही है। पाठक! इसे शांतिपूर्वक एकाग्र चित्त रख कर पठन करेंगे तो अनुपम आनन्द प्राप्त होगा। इत्यलम्।

१ दूसरा, २ पाप रहित, ३ निवासस्थान, ४ देखना।

# पचांस बोल का थोकड़ा

( प्रथम भाग से आगे )

१२ बारहवें बोले पांच इन्द्रियों के तेवीस विषय और २४० विकार—श्रोत्रेन्द्रिय के ३ विषय–१ जीव शब्द, २ अजीवशब्द, ३ मिश्रशब्द । चक्षुइन्द्रिय के ५ विषय–१ कालो, २ नीलो, ३ रातो, ४ पीलो, ५ धोलो । घ्राणेन्द्रिय के २ विषय–१ सुरभिगन्ध, २ दुरभिगन्ध । रसेन्द्रिय के ५ विषय–१ तीखो, २ कड़वो, ३ कषायलो, ४ खाटो, ५ मीठो । स्पर्शेन्द्रिय के ८ विषय–१ खरदरो, २ सुंहालो, ३ भारी, ४ हलको, ५ ठंडो, ६ ऊनो, ७ लूखो, ८ चोपड्यो ।

विवेचन—इन्द्रियों के विषय किसे कहते हैं? जिन शब्दादिक को इन्द्रियें ग्रहण करती हैं, उन्हें इन्द्रियों के विषय कहते हैं, और जिन विषयों पर अपने परिणाम में विकृति आवे, राग द्वेष उत्पन्न हो उसे विकार कहते हैं ।

ममत्व नहीं करे। ११ श्रोत्रेन्द्रिय वश करे। १२ चक्षुरेन्द्रिय वश करे। १३ घ्राणेन्द्रिय वश करे। १४ रसेन्द्रिय वश करे। १५ स्पर्शेन्द्रिय वश करे। १६ मन वश करे। १७ वचन वश करे। १८ काया वश करे। १९ भंडोपकरण यत्न सहित लेवे रखे। २० सुई कुसग्ग मात्र यत्न सहित लेवे रखे ।

७ निर्जरा तत्व के १२ भेद—१ अनशन, २ ऊणोदरी, ३ भिक्षाचर्या, ४ रसपरित्याग, ५ कायक्लेश, ६ प्रतिसंलीनता, ७ प्रायश्चित्त, ८ विनय, ९ वैयावच्च ( वैयावृत्त्य ), १० स्वाध्याय, ११ ध्यान, १२ विउसग्ग ( व्युत्सर्ग ) अर्थात काउसग्ग ।

८ बंध के ४ भेद—१ प्रकृतिबंध—आठ कर्म का स्वभाव । २ स्थितिबंध—आठ कर्म की स्थिति ( काल ) का मान प्रमाण । ३ अनुभागबंध—आठ कर्म का तीव्र मन्दादि रस । ४ प्रदेशबंध—कर्म पुद्गलों के दल का आत्मा के साथ बँधना ।

९ मोक्ष तत्व के ४ भेद—मोक्षगति चार बोलों से प्राप्त होवे—१ सम्यक्ज्ञान, २ सम्यक् दर्शन, ३ सम्यक् चारित्र, और ४ सम्यक् तप ।

विवेचन—१ जीवतत्व किसे कहते हैं ? जीव चेतनालक्षण उपयोग लक्षण सुख दुःख का वेदक, पर्याप्ति प्राण का धर्त्ता, आठ कर्मों का कर्त्ता और भोक्ता, सदाकाल शाश्वत रहे कदेही विनसे नहीं, और असंख्याता प्रदेशी हो उसको जीव-तत्व कहते हैं।

२ अजीव किस को कहते हैं ? अजीव चेतना रहित, सुख दुःख को वेदे नहीं, पर्याप्त, प्राण, जोग, उपयोग और आठ कर्मों से रहित एवं जडलक्षण, जडस्वरूप हो उसे अजीव कहते हैं।

३ पुण्य किसे कहते हैं ? पुण्य जीव को पवित्र करे ऊँचा उठावे, पुण्य के फल मीठे-सुखकारी, पुण्य बांधना कठिन भोगवना सरल, पुण्य की ४२ प्रकृति भोगवने की हैं।

४ पाप किस को कहते हैं ? जो आत्मा को मलीन करे तथा जो बांधतां सोहिलो, भोगवतां दोहिलो, अशुभ योग से बंधे, पाप अशुभ प्रकृति रूप है, जिसका फल कडुआ जो आत्मा को मैला करे उसे पाप कहते हैं। पाप की ८२ प्रकृति भोगवने में आती है।

५ आस्रव किस को कहते हैं ? जिसके द्वारा आत्मा में कर्म आवे तलाव. कर्म रूपीयो पाणी

पांच आस्रवद्वाररूप नाला (मिथ्यात्व, अव्रत, प्रमाद, कषाय, अशुभ जोग ) करी भरे उसको आस्रवतत्व कहते हैं।

६ संवर किस को कहते हैं ? आस्रव को रोके उस को संवर कहते हैं। यथा जीवरूपीयो तलाव, कर्म रूपीयो पाणी, आश्रव रूप नालो, संवररूपी पाल करके आते हुए कर्मों को रोके उस को संवर तत्व कहते हैं। इसके सामान्य प्रकार से २० भेद कहे हैं और विशेष प्रकार से ५७ भेद होते हैं—५ समिति, ३ गुप्ति, २२ परिषह, १० प्रकार यतिधर्म, १२ भावना, ५ चारित्र, ये ५७ हुये।

७ निर्जरा तत्व किस को कहते हैं ? आत्मा का कर्म-वर्गणा से एक देशतः दूर होना, तथा जीवरूपी कपड़ा, कर्मरूपी मैल, ज्ञानरूपी पाणी, तप संयम रूपी साजी साबू, उससे धोय के मैल को निकाले उसको निर्जरातत्व कहते हैं। अथवा नीर ( पाणी ) की तरह थोड़ा २ झरे उसे निर्जरा तत्व कहते हैं।

८ बंध किसको कहते हैं ? जीव कषाय वश होकर कर्म पुद्गलों को ग्रहण करे तथा आत्मा के प्रदेश और कर्म के पुद्गल एक साथ मिले जैसे खीर नीर की तरह व लोह पिण्ड ( गोला ) अग्नि के माफिक लोलीभूत होकर बंधे उसको बन्ध कहते हैं। इस चार प्रकार के बन्ध का स्वरूप मोदक

के दृष्टान्त से जानना। जैसे—१ कोई मोदक बहुत प्रकार के द्रव्य के संयोग से उत्पन्न हुआ वायु, पित्त, कफ को जिस स्वरूप करके हणे, उसको स्वभाव कहिये। २ वोही लाडू पक्ष, मास, दो मास तक उसी स्वरूप में रहे उसको स्थितिबन्ध कहिये। ३ वोही लाडू तीखो कड़वो, कषायलो, खाटो, मीठो होवे उसको रसबन्ध कहिये। ४ वोही लाडू थोड़ा माखर (दल) इसको बांध्यो हुवो छोटो होय ज्यादा माखर कोबांध्यो हुवो मोटो होय उसकोप्र देशबन्ध कहिये।

चार प्रकार के बंध का कारण क्या है? प्रकृतिबन्ध और प्रदेशबन्ध योग से होते हैं। स्थितिबन्ध और अनुभाग बन्ध कषाय से होते हैं, ऐसे जानकर बन्ध को तोड़ना चाहिये, बन्ध को तोड़ने से निराबाध परम सुख मिलता है।

९ मोक्ष किस को कहते हैं? आत्मा का कर्म रूपी फांसी से सर्वथा छूटना तथा सम्पूर्ण आत्मा के प्रदेशों से सब कर्मों का दूर होना, बन्धन से छूटना, उसको मोक्ष कहते हैं।

१५ पन्द्रहवें बोले आत्मा ८—१ द्रव्य आत्मा, २ कषाय आत्मा, ३ योग आत्मा, ४ उपयोग आत्मा, ५ ज्ञान आत्मा, ६ दर्शन आत्मा, ७ चारित्र आत्मा, ८ वीर्य आत्मा।

विवेचन—आत्मा [illegible] कहते हैं? ज्ञानादिपर्यायों को हानि

बुद्धि से आत्मा जिस समय जिस पर्याय का
ले उसी को मुख्य करके भेद किये हैं। जैसे कषाय में रमे
तब कषायात्मा, ज्ञान में रमे तब ज्ञानात्मा, चारित्र में रमे
तब चारित्रात्मा—इस तरह विकल्प कर देना।

१६ सोलहवें बोले दण्डक २४—सात नारकी का एक दण्डक। सात नारकी के नाम—घम्मा, वंसा, सीला, अंजणा, रिट्ठा, मघा और माघवई। इनके गोत्र—रत्न प्रभा, सर्करप्रभा, बालुप्रभा, पंकप्रभा, धूमप्रभा, तमःप्रभा, और तमतमःप्रभा। दश भवनपतियों के दश दण्डक, ११ उनकेनाम—१ असुर कुमार, २ नाग कुमार, ३ सुवर्ण कुमार, ४ विद्युतकुमार, ५ अग्नि कुमार, ६ द्वीप कुमार, ७ उदधि कुमार, ८ दिशा कुमार, ९ पवन कुमार, १० थणित कुमार। पांच स्थावरों के पांच दण्डक १६। तीन विकलेन्द्रिय के तीन दण्डक१९। तिर्यच पंचेन्द्रिय का एक दण्डक २०। मनुष्य का एक दण्डक २१। वाणव्यन्तर देवता का एक दण्डक२२। ज्योतिषी देवों का एक दण्डक२३। और वैमानिक देवता का एक दण्डक २४। एवं २४ दण्डक।

विवेचन—जीवों के स्वरूप को समझाने वाली वाक्य पद्धति को दण्डक कहते हैं अथवा जिन २ स्थानों में जाकर जीव

अपने पूर्वकृत्य शुभा शुभ फल पावे, दण्ड भोगे, उसे दण्डक कहते हैं।

१७ सतरहवें बोले लेश्या ६—१ कृष्ण लेश्या, २ नील लेश्या, ३ कापोत लेश्या, ४ तेजो लेश्या, ५ पद्म लेश्या, ६ शुक्ल लेश्या।

विवेचन—लेश्या किस को कहते हैं? जिस के द्वारा आत्मा कर्मों से लिप्त होता है तथा जो योग और कषाय की तरंग से उत्पन्न होते हुए मन के शुभाशुभ परिणाम को लेश्या कहते हैं अर्थात् परमार्थ से लेश्या कषाय स्वरूप ही है।

छः लेश्या के लक्षण—आम्र वृक्ष को फला हुआ देख कर छः पुरुषों को उसके फल खाने की इच्छा हुई। इसमें जो पहला कृष्ण लेश्या वाला था उसको मूल से वृक्ष को उखाड़ कर फल खाने की इच्छा हुई। दूसरा नील लेश्या वाला था उसको वृक्ष की बड़ी-बड़ी शाखाओं को तोड़ कर फल खाने की इच्छा हुई। तीसरा कापोत लेश्या वाला था उस को छोटी-छोटी शाखाओं को तोड़ कर फल खाने की इच्छा हुई। चौथा तेजो लेश्या वाला था उसको फल के गुच्छे तोड़ कर फल खाने की इच्छा हुई। पाँचवाँ पद्म लेश्या वाला था उसको पके हुए फल खाने की इच्छा हुई। छठा शुक्ल लेश्या वाला था उसे वृक्ष को कोई भी प्रकार का नुकसान

पहुँचाये बिना ही भूमि पर पड़े हुये फल खाने की इच्छा हुई। इस माफिक लेश्या के अनुसार जीवों का स्वभाव जान लेना।

१८ अठारहवें बोले दृष्टि ३—सम्यक् दृष्टि, मिथ्या दृष्टि, सम्यक्–मिथ्या ( मिश्र ) दृष्टि।

विवेचन—मोह कर्म के क्षयोपशम अनुसार तत्वविचारणा में जैसा दृष्टिकोण रहता है, उसे दृष्टि कहते हैं।

१९ उगणीसवें बोले ध्यान ४—आर्त ध्यान, रौद्र ध्यान, धर्म ध्यान, और शुक्ल ध्यान।

विवेचन—१ ध्यान किसको कहते हैं ? एक वस्तु पर मन को स्थिर करना उसको ध्यान कहते हैं। वह ( ध्यान ) छद्मस्थों के अन्तर्मुहूर्त मात्र रहता है। वह चार प्रकार का होता है—

आर्तध्यान—अनिष्ट वस्तु का वियोग और इष्ट वस्तु का संयोग चिन्तवना।

रौद्रध्यान—हिंसादि दुष्ट आचरणों का चिन्तवना।

धर्मध्यान—निर्जरा के लिए शुभ आचरणादि का चिन्तवना तथा संसार की असारता चिन्तवना।

शुक्लध्यान—संसार, पुद्गल, कर्म और जीवादि के

तप पूर्वक, महाप्रतिमा (ध्यान) धारण करके बैठे हैं। महाराजा भविष्य में इसी जम्बू द्वीप के भरत क्षेत्र में सोलहवें तीर्थंकर होंगे, इससे मैंने उन्हें नमस्कार किया है। महाराजा मेघरथ को ध्यान से चलायमान करने में, इन्द्रसह सुरासुर का समूह भी समर्थ नहीं है।

ईशानेन्द्र महाराजा द्वारा की गई महाराज मेघरथ की प्रशंसा सुरूपा और अतिरूपा नाम की इन्द्रानियों को सहन नहीं हुई। ये दोनों, मनुष्यलोक में आई। राजा मेघरथ को ध्यान से डिगाने के लिए दोनों इन्द्रानियां, महाराजा मेघरथ के सामने हाव भाव दिखाने लगीं और इस तरह रातभर चेष्टा करती रहीं परन्तु जिस प्रकार वज्र पर किया गया प्रहार व्यर्थ होता है, उसी प्रकार इन्द्रानियों की भी सब चेष्टा व्यर्थ हुई। सवेरा होने पर, निराश हो इन्द्रानियाँ, अपनी माया समेट कर, और बार-बार महाराजा मेघरथ से क्षमायाचना करके, अपने स्थान को गई।

महाराजा मेघरथ ने, प्रतिमा तथा पौषध पालकर पारणा किया, परन्तु रात की घटना से उन्हें संसार से विरक्ति हो गई। पति को संसार से विरक्त देख कर महारानी प्रियमित्रा को भी संसार से [illegible] गया। पुण्ययोग से भगवान घनरथ

पुण्डरीकिणी नगरी में पधारे। महाराजा मेघरथ इन्हें वंदन करने गये। भगवान की वाणी सुन कर महाराजा मेघरथ ने भगवान से प्रार्थना की, कि—हे प्रभो, कृपा करके आप यहीं विराजे रहिये, मैं राज्य का प्रबंध करके आपके समीप दीक्षा लेने के लिये उपस्थित होता हूँ। भगवान से यह प्रार्थना करके महाराजा मेघरथ, नगरी में वापस आये और अपने भाई दृढ़रथ युवराज को राज भार सौंपने लगे। दृढ़रथ युवराज ने, हाथ जोड़ कर महाराजा मेघरथ से प्रार्थना की, कि—हे पूज्य भ्राता, आज तक तो आपने मुझे अपने से दूर नहीं किया, फिर अब आत्म-कल्याण के समय आप मुझे दूर क्यों करते हैं? भाई, मुझे अपने से दूर न करिये, मैं भी आपके साथ चारित्र ग्रहण करूँगा। अंत में, कुमार मेघसेन को राज भार सौंप कर, मेघरथ और दृढ़रथ ने, अन्य सात सौ राजकुमारों और चार सहस्र राजाओं के साथ संयम स्वीकार किया।

मेघरथ मुनि ने, ग्यारह अंग का ज्ञान प्राप्त किया तथा सिंहनीक्रीडित आदि तप एवं बीस बोलों में से कई बोल की आराधना करके तीर्थंकर नाम कर्म उपार्जन किया। अंत समय में, दृढ़रथ मुनि सहित पण्डित मरण से शरीर त्यागा और सर्वार्थ सिद्ध महा विमान में, तैंतीस सागर की स्थिति वाले देव हुए और दोनों, दिव्य सुख भोगने लगे।

# अन्तिम भव

इसी जम्बूद्वीप के भरतक्षेत्र में, कुरुदेशान्तर्गत हस्तिनापुर नाम का एक प्रख्यात नगर था। यह नगर सुन्दरता में स्वर्ग की समता करता था। महाराजा विश्वसेन वहाँ के राजा थे, अचिरा नाम्नी शीलादि गुणों से अलंकृत जिनकी पटरानी थी।

सर्वार्थसिद्ध महाविमान का आयुष्य समाप्त करके मेघरथ का जीव, भादौं कृष्णा ७ को—जब चन्द्र का योग भरिणी नक्षत्र के साथ हुआ था—महारानी अचिरा के गर्भ में आया। उस समय महारानी अचिरा, सुख-निद्रा में शयन किये थीं। तीर्थंकर के गर्भ सूचक चौदह महास्वप्न देखकर, महारानी अचिरा जाग उठीं। उन्होंने महाराजा विश्वसेन को स्वप्न सुनाये, जिन्हें सुनकर महाराजा विश्वसेन ने कहा, कि स्वप्नों के फल का विचार करते हुए जान पड़ता है, तुम्हारी कोख से, लोकोत्तर गुण-विभूषित पुत्र होगा।

प्रातःकाल महाराजा विश्वसेन ने, स्वप्नशास्त्रियों को बुलाकर स्वप्नों का फल पूछा। स्वप्न शास्त्रियों ने कहा, कि स्वप्नों के प्रभाव से महारानी, चक्री या धर्मचक्री (तीर्थंकर) पुत्र प्रसव करेंगी। महाराजा विश्वसेन ने, पुरस्कार सम्मान देकर, [illegible]ों को बिदा किया।

महारानी अचिरा, गर्भ का पोषण करने लगीं । उन्हीं दिनों, कुरुदेश में महामरी रोग का बड़ा उपद्रव था। प्रजा में हाहाकार मचा हुआ था। शान्ति के लिए अनेक प्रयत्न किये गये, परन्तु शान्ति न हुई। तब गर्भवती महारानी अचिरा ने महल की छत पर चढ़कर, चारों ओर दृष्टिपात किया। महारानी अचिरा की दृष्टि जिस ओर भी पड़ी, गर्भ के प्रताप से, वहां का उपद्रव शान्त हो गया। इस प्रकार सारे देश में शान्ति हुई और लोग कष्टमुक्त हुए।

गर्भकाल समाप्त होने पर, ज्येष्ठ कृष्णा १३ की रात को–चन्द्र ने भरिणी नक्षत्र के साथ योग जोड़ा उस समय–जिस प्रकार पूर्व दिशा सूर्य को जन्म देती है, उसी प्रकार महारानी अचिरा ने, मृग के चिन्ह वाले, स्वर्णवर्णी, और एक सहस्र आठ लक्षणों के धारक अनुपम पुत्र को जन्म दिया। भगवान् का जन्म होते ही, क्षण भर के लिए त्रिलोक में उद्योत हुआ और नारकीय जीवों को भी शान्ति हुई। इन्द्र, देव और दिक् कुमारियों ने भगवान् का जन्मकल्याण मनाया और भगवान् को पुनः माता के पास लाकर, छत के चंदवे पर पुष्पों का गुच्छा, वस्त्र और कुण्डल जोड़ी रख, सब देव नन्दीश्वर द्वीप को गये। वहाँ अष्टाह्निका महोत्सव मना, सब देव अपने स्थान को गये।

महाराजा विश्वसेन ने, पुत्र जन्मोत्सव मनाकर, भगवान् का नाम शान्तिनाथ रखा। इन्द्र संक्रामित अंगुष्टामृत का पान करते हुए, बालक्रीड़ा समाप्त करके भगवान्, युवक हुए। उस समय भगवान् का चालीस धनुष ऊँचा शरीर, कल्पवृक्ष के समान शोभायमान जान पड़ता था। भगवान् शान्तिनाथ ने, पिता के अत्याग्रह से भोग देनेवाले शुभकर्मों को निःशेष करने के लिए, यशोमति आदि अनेक राज्यकन्याओं का पाणिग्रहण किया।

दाम्पत्य सुख भोगते हुए, भगवान शान्तिनाथ की आयु जब पचीस हजार वर्ष की हुई, तब महाराजा विश्वसेन ने, राज्यभार भगवान् शान्तिनाथ को सौंप दिया और स्वयं आत्म-कल्याण में लग गये। महाराजा शान्तिनाथ, विधि पूर्वक प्रजा का पालन करने लगे। कुछ काल पश्चात् सर्वार्थसिद्ध विमान का आयुष्य भोग कर, दृढरथ का जीव, महारानी यशोमति के गर्भ में आया। महारानी यशोमति ने, स्वप्न में सूर्य देखा। गर्भकाल समाप्त होने पर महारानी ने, महाभाग्यशाली पुत्र का प्रसव किया। पुत्र जन्मोत्सव मनाकर महाराजा शान्तिनाथ ने बालक का नाम चक्रायुध रखा।

महाराजा शान्तिनाथ को जब राज्य करते पचीस हजार वर्ष बीत गये, तब इनके आयुधागार में ज्योतिमान् चक्ररत्न उत्पन्न हुआ। महाराजा ने, चक्ररत्न उत्पन्न होने का उत्सव

बनाया। शस्त्रागार में से निकल कर, वह चक्र, पूर्व दिशा की ओर आकाश में स्थित हुआ। तब महाराजा शान्तिनाथ, सेना सहित पूर्व की ओर चले। अनेक देशों को विजय करके समुद्र की पूर्व सीमा पर मागध देव को, दक्षिण सीमा पर वरदाम देव को, पश्चिम सीमा पर प्रभास देव को, अपने आज्ञाकारी की भाँति नियुक्त करके, महाराजा शान्तिनाथ, सिन्धु देवी को लक्ष्य बना सिन्धु नदी की ओर पधारे। सिन्धु देवी ने, भगवान् को भेंट रखकर, भगवान् की आधीनता स्वीकार की। तब भगवान् शान्तिनाथ, वैताढ्य गिरि की ओर पधारे। इस प्रकार छः खण्ड पृथ्वी साथ, चौदह रत्न, नवनिधि, बत्तीस सहस्र देशाधिपति मुकुटधारी राजा, चौंसठ सहस्र रानियाँ, चौरासी लाख हाथी, चौरासी लाख घोड़े, चौरासी लाख रथ और छयान्वे कोटि पैदल आदि चक्रवर्ती की समस्त ऋद्धि सहित भगवान् शान्तिनाथ, आठ सौ वर्ष में हस्तिनापुर को लौटे। हस्तिनापुर में, मन्त्रीगण आदि, दीर्घकाल से महाराजा शान्तिनाथ की प्रतीक्षा कर रहे थे, अतः पुरजन परिजन आदि ने, महाराजा शान्तिनाथ का बहुत स्वागत किया। महाराजा शान्तिनाथ राजभवन में पधारे। वहाँ देवों तथा देशाधिपति मुकुटधारी राजाओं ने मिलकर, भगवान् शान्तिनाथ को चक्रवर्ती पद पर अभिषिक्त किया। हस्तिनापुर में, बारह वर्ष तक एक बड़ा महोत्सव हुआ। महोत्सव काल में, प्रजा कर औ

रण में भी मुक्त रहा ।

छः खण्ड के स्वामी भगवान् शान्तिनाथ ने, चौबीस सहस्र दो सौ वर्ष तक, चक्रवर्ती पद का उपभोग किया। इनके एक लक्ष बानवे हजार रानियाँ थीं और डेढ करोड़ पुत्र थे।

एक दिन भगवान शान्तिनाथ, आत्मचिन्तन कर रहे थे, उसी समय लोकान्तिक देवों ने आकर भगवान से प्रार्थना की। कि—हे प्रभो, यद्यपि आप स्वयंबुद्ध हैं, परन्तु हम परम्परा के अनुसार यह प्रार्थना करने के लिए उपस्थित हुए हैं, कि अब आप धर्मचक्री होकर, त्रिलोक में धर्मशासन प्रवर्ताइये। लोकान्तिक देव यह प्रार्थना करके ब्रह्मलोक को चले गये, तब अचिरानन्दन भगवान शान्तिनाथ ने, राज्य-भार अपने पुत्र चक्रायुद्ध को सौंप दिया और वार्षिक दान देने लगे।

वार्षिकदान समाप्त होने पर, इन्द्र तथा देव देवी, भगवान का निष्क्रमणोत्सव करने के लिए हस्तिनापुर में उपस्थित हुए। स्नानादि से निवृत हो, शरीर पर वस्त्राभूषण धार के भगवान शान्तिनाथ सर्वार्थ–शिविका में बैठे; जयजयकार सहित नगर के मध्य होते हुए सहस्राम्र बाग में पधारे। वहाँ, सब वस्त्रालंकार त्याग, एक सहस्र राजपरिवार के पुरुषों सहित भगवान ने, ज्येष्ठ कृष्णा १४ को छट्ठ के तप में, सर्वविरति चारित्र-स्वीकार किया। चारित्र स्वीकार करते ही भगवान को मनःपर्यय

ज्ञान हुआ। भगवान, हस्तिनापुर से विहार कर गये। दूसरे दिन हरिपुर में सुमित्र राजा के यहाँ, परमान्न से भगवान का पारणा हुआ। इस परम दान की महिमा बताने के लिए, देवों ने, पाँच दिव्य प्रकट किये।

संग एवं ममत्व रहित, भगवान शान्तिनाथ, जनपद में विचरने लगे। एक वर्ष पश्चात् भगवान, हस्तिनापुर के उसी सहस्राम्र बाग में पधारे। वहाँ, दधि के तप में नन्दी वृक्ष के नीचे ध्यानस्थ हो भगवान ने, घातिक कर्मों का क्षय कर डाला, तब भगवान को अनन्त केवलज्ञान और केवल दर्शन प्राप्त हुए। भगवान को केवलज्ञान होते ही त्रिलोक में प्रकाश हुआ। आसन कम्पादि से अवधिज्ञान द्वारा भगवान को केवलज्ञान हुआ जानकर इन्द्रादि देव भगवान की सेवा में उपस्थित हुए। समवशरण की रचना हुई, जिसमें द्वादश प्रकार की परिषद् एकत्रित हुई। भगवान शान्तिनाथ ने, भव-भ्रमण के कष्ट से संतप्त लोगों को अमृत के समान सुखदायिनी वाणी का प्रकाश किया।

भगवान की वाणी श्रवण करके हस्तिनापुर के महाराजा चक्रायुध, परम वैराग्यवन्त होकर भगवान से प्रार्थना करने लगे—हे प्रभो, मैं जन्म मरण के कष्ट से व्यथित हूँ, अतः शरण ग्रहण करना चाहता हूँ। आप मुझे अपनी शरण

में स्थान दीजिये; मैं दीक्षा लेने का अभिलाषी हूँ। चक्रायुध की प्रार्थना सुनकर भगवान ने उत्तर दिया कि तुम्हें जैसा सुख हो, अविलम्ब वैसा करो, प्रमाद मत करो।

महाराजा चक्रायुध नगर में आये। उन्होंने अपने पुत्र कुरुचन्द्र को राज्याभिषेक किया और अन्य पैंतीस राजाओं के साथ, भगवान के समीप संयम स्वीकार किया। भगवान ने, इन्हें—चक्रायुध आदि को—उत्पाद व्यय और ध्रुव इस त्रिपदी का उपदेश किया, जिससे इन मुनियों ने द्वादशांगी की रचना की और भगवान के गणधर हुए।

अचिरानन्दन भगवान शान्तिनाथ, एक वर्ष कम पचीस सहस्त्र वर्ष केवली पर्याय में विचरते रहे और अनेक भव्य जीवों का उद्धार किया। इनके बासठ सहस्त्र मुनि, इकसठ सहस्त्र छः सौ आर्यिका, दो लाख नब्बे हजार श्रावक और तीन लाख न्यान्वे हजार श्राविकाएँ हुईं। अपना निर्वाण काल समीप जान कर भगवान शांतिनाथ, नव सौ मुनियों सहित सम्मेत शिखर पर पधार गये। वहाँ, सब ने अनशन कर लिया, जो एक मास तक चलता रहा। अंत में, ज्येष्ठ कृष्णा १३ को—जब चन्द्रका योग भरिणी नक्षत्र में हुआ—भगवान ने चार अघातिक कर्म नष्ट करके सिद्ध पद प्राप्त किया।

भगवान शान्तिनाथ, पच्चीस हजार वर्ष कुमार पद पर

पच्चीस हजार वर्ष माण्डलिक राजा रहे और पच्चीस हजार वर्ष चक्रवर्ती पद का उपभोग किया। फिर संयम लेकर एक वर्ष छद्मस्थावस्था में शेष केवली पर्याय में विचरते रहे। इस प्रकार भगवान, सब एक लाख वर्ष का आयुष्य भोग कर, भगवान धर्मनाथ के निर्वाण को पौन पल कम तीन सागरोपम बीत जाने के पश्चात् निर्वाण पधारे।

—○—

## प्रश्न:—

१—भगवान शान्तिनाथ के कितने भव का हाल जानते हो ?

२—भगवान शान्तिनाथ ने, किस भव में किस कार्य द्वारा तीर्थंकर गोत्र बाँधा था ?

३—भगवान शान्तिनाथ के समस्त पूर्व भवों में, सब से अधिक आदर्श कार्य कौनसा है ?

४—भगवान शान्तिनाथ, अचिरामाता के गर्भ में कहाँ से और कितना आयुष्य भोग कर पधारे थे ?

५—भगवान की जन्म तिथि कौन सी है और इनका नाम शान्तिनाथ, किस घटना के कारण हुआ ?

६—भगवान शान्तिनाथ का गार्हस्थ्य जीवन कितने भागों में किस-किस प्रकार व्यतीत हुआ ?

७—भगवान शान्तिनाथ ने इस भव और पूर्व भवों में श्लाघ्य पुरुषों में की कौन-कौन पदवियें पाई हैं ?

८—भगवान शान्तिनाथ और भगवान अनन्तनाथ के निर्वाण में कितने काल का अंतर रहा ?



# कर्म प्रकृति का थोकड़ा ।

## आठ कर्मों के नाम और प्रकृति ।

आठ कर्मों के नाम—(१) ज्ञानावरणीय (२) दर्शनावरणीय (३) वेदनीय (४) मोहनीय (५) आयु (६) नाम (७) गोत्र (८) अन्तराय ।

## कर्मों की उत्तर प्रकृतियां

आठ कर्मों की १४८ प्रकृतियाँ हैं। वे इस प्रकार— ज्ञानावरणीय की पाँच ५, दर्शनावरणीय की नौ ९, वेदनीय की दो २, मोहनीय की अट्ठाईस २८, आयु कर्म की चार ४, नाम ※ कर्म की तराणवें ९३, गोत्र कर्म की दो २, और अन्तराय की पांच ५। कुल १४८ प्रकृतियाँ हुई ।

※ नाम कर्म के विशेष विवक्षा से १०३ भेद भी होते हैं जिससे १५८ प्रकृतियाँ भी मानी जाती हैं ।

# प्रकृतियों के नाम

१ ज्ञानावरणीय की प्रकृतियाँ—(१) मतिज्ञानावरणीय (२) श्रुतज्ञानावरणीय (३) अवधिज्ञानावरणीय (४) मनःपर्ययज्ञानावरणीय (५) केवलज्ञानावरणीय ।

२ दर्शनावरणीय की प्रकृतियाँ—(१) निद्रा (२) निद्रानिद्रा (३) प्रचला (४) प्रचलाप्रचला (५) स्त्यानगृद्धि (६) चक्षुदर्शनावरण (७) अचक्षुदर्शनावरण (८) अवधिदर्शनावरण (९) केवलज्ञानावरण ।

(३) वेदनीय की दो प्रकृतियाँ—असातावेदनीय और सातावेदनीय ।

---

१ जिस ज्ञान का जो आवरण करे ( रोके ) उसे उसी ज्ञान का आवरण रूप प्रकृति बताई है ।

२ सुख से सोवे सुख से जागे उसे निद्रा कहते हैं । सुख से सोये दुःख से जागे उसे निद्रा निद्रा कहते हैं । बैठे २ निद्रा आ जावे उसे प्रचला कहते हैं । चलते फिरते निद्रा आ जावे उसे प्रचला-प्रचला कहते हैं । जिस निद्रा के उदय से जागृत अवस्था में सोचा हुआ कार्य सुषुप्त अवस्था में कर डाले उसे स्त्यानगृद्धि निद्रा कहते हैं । इस निद्रा में यदि मृत्यु हो जावे और पहले आयुष्य, दूसरी गति का न बांधा हो तो नरक में ही जाता है ।

३ जिसके संयोग मिलने से आत्मा, सुख का अनुभव करे, उसे सातावेदनीय और दुःख का अनुभव करे उसे असातावेदनीय कहते हैं ।

४ मोहनीय कर्म की प्रकृतियाँ—मोहनीय कर्म के मुख्य दो भेद हैं-(१) दर्शनमोहनीय (२) चारित्र मोहनीय। दर्शन मोहनीय की तीन प्रकृतियाँ हैं-मिथ्यात्व, सम्यक्मिथ्यात्व (मिश्र) और सम्यक्त्वमोहनीय। चारित्र मोहनीय के दो भेद हैं-कषाय मो० और नोकषाय मो०। कषाय मो० के सोलह भेद हैं-अनन्तानुबन्धी का (१) क्रोध (२) मान (३) माया (४) लोभ, अप्रत्याख्यानावरण का (५) क्रोध (६) मान (७) माया (८) लोभ, प्रत्याख्यानावरण का (९) क्रोध (१०) मान (११) माया (१२) लोभ संज्वलन का (१३) क्रोध (१४) मान (१५) माया (१६) लोभ। नोकषाय[1] के नौ भेद हैं—१ हास्य २ रति ३ अरति ४ भय ५ शोक ६ जुगुप्सा ७ स्त्रीवेद ८ पुरुषवेद ९ नपुंसकवेद। ये सब मिल कर अट्ठाईस भेद होते हैं।

५ आयु कर्म की प्रकृतियाँ—१ नरकायु २ तिर्यञ्चायु ३ मनुष्यायु ४ देवायु।

६ नाम कर्म की प्रकृतियाँ—४ चार गति (नरक, तिर्यञ्च, मनुष्य, देव), ५ जाति (एकेन्द्रिय, द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय, चतुरिन्द्रिय, पंचेन्द्रिय), ५ शरीर (औदारिक, वैक्रिय,

१ हास्य आदि कषायों को उत्तेजित करते हैं और उनके सहचारी हैं इसलिए [illegible]) कषाय कहते हैं किन्तु यह भी कषाय ही

आहारक, तैजस, कार्मण) ३ अंगोपांग (औदारिक, वैक्रिय, आहारक) ५ बन्धन (औदारिक, वैक्रिय, आहारक, तैजस, कार्मण) ५ संघातन (औदारिक, वैक्रिय, आहारक, तैजस, कार्मण) ६ संस्थान (समचतुरंस, न्यग्रोधपरिमंडल, सादि, कुब्जक, वामन, हुण्डक) ६ संहनन (वज्रऋषभनाराच, ऋषभनाराच, नाराच, अर्द्धनाराच, कीलक, सेवार्त), ५ वर्ण (कृष्ण, नील, पीत, रक्त, सफेद) २ गन्ध (सुगंध, दुर्गन्ध) ५ रस (खट्टा, मीठा, कड़वा, कसायला, तीखा) ८ स्पर्श (हलका, भारी, ठण्डा, गर्म, रूखा, चिकना, कठोर, कोमल) ४ आनुपूर्वी (नरक तिर्यञ्च, मनुष्य, देवता) १ अगुरुलघु १ उपघात १ पराघात १ आतप १ उद्योत २ विहायोगति (शुभ-मनोज्ञ, अशुभ—अमनोज्ञ) १ उच्छ्वास १ त्रस १स्थावर १ बादर १ सूक्ष्म १ पर्याप्त १ अपर्याप्त १ प्रत्येक १ साधारण १ स्थिर १ अस्थिर १ शुभ १ अशुभ १ सुभग १ दुर्भग १ सुस्वर १ दुःस्वर, १ आदेय १ अनादेय १ यशःकीर्ति १ अयशःकीर्ति १ तीर्थंकर १ १ निर्माण। ये तेरानवे प्रकृतियाँ नाम कर्म की हैं। इनमें निम्न लिखित दस और बढ़ा देने से १०३ हो जाती हैं:—

१ औदारिक वैक्रिय बंधन, २ औदारिक आहारक

बन्धन, ३ औदारिक तैजस बंधन, ४ औदारिक कार्मण बन्धन, ५ वैक्रिय औदारिक बन्धन, ६ वैक्रिय तैजस बन्धन, ७ वैक्रिय कार्मण बन्धन, ८ अहारक तैजस बन्धन, ९ आहारक कार्मण बन्धन, १० तैसज-कार्मण बन्धन, ये एक सौ तीन प्रकृतियां हुईं।

७ गोत्र-कर्म की प्रकृतियाँ—१ उच्चगोत्र, २ नीचगोत्र।

८ अन्तराय की प्रकृतियाँ—१ दानान्तराय, २ लाभान्तराय, ३ भोगान्तराय, ४ उपभोगान्तराय, ५ वीर्यान्तराय।

## कर्म बन्ध के कारण और फल

(१) ज्ञानावरणीय कर्म छः प्रकार से बँधता है और दश प्रकार से भोगना पड़ता है—१ ज्ञानी का अवर्णवाद करे—अवगुण निकाले, २ ज्ञानी की निन्दा करे और उनका उपकार न माने, ३ ज्ञान में अन्तराय डाले, ४ ज्ञान या ज्ञानी की आसातना करे, ५ ज्ञानी से द्वेष करे, ६ ज्ञानी के साथ खोटा विसंवाद करे।

इस कर्म का फल दस प्रकार का है—१ श्रोत्रेन्द्रिय का आवरण, २ चक्षुरेन्द्रिय का आवरण, ३ घ्राणेन्द्रिय का आवरण, ४ रसनेन्द्रिय का आवरण, ५ स्पर्शेन्द्रिय का [illegible] ज्ञान का आवरण, ७ श्रुत ज्ञान

८ अवधि ज्ञान का आवरण, ९ मनःपर्यय ज्ञान का आवरण, १० केवल-ज्ञान का आवरण।

( २ ) दर्शनावरणीय कर्म छः प्रकार से बँधता है—१ सुदर्शनी का अवर्णवाद बोले, २ सुदर्शनी की निन्दा करे या उपकार भूले, ३ सम्यक्त्व प्राप्ति में अन्तराय डाले, ४ सुदर्शनी की आसातना करे, ५ सुदर्शनी से द्वेष करे, ६ सुदर्शनी के साथ विसंवाद करे।

इस कर्म के फल नौ प्रकार के हैं १ निद्रा, २ निद्रा-निद्रा, ३ प्रचला, ४ प्रचलाप्रचला ५ स्त्यानगृद्धि ६ चक्षुदर्शनावरण, ७ अचक्षुदर्शनावरण, ८ अवधिदर्शनावरण ९ केवलदर्शनावरण।

( ३ ) वेदनीय कर्म २२ प्रकार से बंधता है जिसके दो भेद हैं। सातावेदनीय और असातावेदनीय।

साता वेदनीय दस प्रकार से बँधता है—१ प्राण (द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय, चतुरिन्द्रिय ) पर दया, अनुकम्पा करे, २ भूत (वनस्पति) पर अनुकम्पा करे, ३ जीव (पंचेन्द्रिय) पर अनुकम्पा करे, ४ सत्व (चार स्थावरों) पर अनुकम्पा करे, ५ उक्त जीवों को दुःख न देवे, ६ शोक न करावे, ७ झुरावे नहीं, ८ टप टप आँसू न गिरावे, (रुलावे नहीं) ९ मारे नहीं, १० परितापना न उपजावे।

इस कर्म का फल आठ प्रकार का है—१ मनोहर शब्द, २ मनोहर रूप, ३ मनोहर गंध, ४ मनोहर रस, ५ मनोहर स्पर्श, ६ मनचाहा सुख, ७ अच्छे वचन, ८ शारीरिक सुख ❀ ।

असाता वेदनीय बारह प्रकार से बँधता है—१ प्राण, भूत, जीव, सत्व को दुःख देना, २ शोक कराना, ३ झुराना, ४ रुलाना, ५ मारना पीटना, ६ परितापना उत्पन्न करना, ७ बहुत दुख देना, ८ बहुत शोक कराना, ९ बहुत झुराना, १० बहुत रुलाना, ११ बहुत मार-पीट करना, १२ बहुत परितापना करना ।

इसका फल आठ प्रकार का है—१ अमनोज्ञ शब्द, २ अमनोज्ञ रूप, ३ अमनोज्ञ गंध ४ अमनोज्ञ रस, ५ अमनोज्ञ स्पर्श, ६ अमनोज्ञ मन, ७ अमनोज्ञ वचन, ८ अमनोज्ञ काय † ।

४ मोहनीय कर्म छः प्रकार से बँधता है—१ तीव्र क्रोध करना, २ तीव्र मान करना, ३ तीव्र माया करना,

---

❀ मनोहर शब्द आदि का मतलब यह है कि शब्दादिक पाँचों संयोग दुसरों के द्वारा मिले और उनसे अपने को आनन्द प्राप्त हो यह सातावेदनीय का उदय जानना ।

† इसी प्रकार शब्दादिक संयोग से दुख होना असातावेदनीय जानना ।

४ तीव्र लोभ करना, ५ तीव्र दर्शन मोहनीय, ६ तीव्र चारित्र मोहनीय।

यह कर्म अट्ठाईस प्रकार से भोगा जाता है—ये अट्ठाईस प्रकार वही हैं जो प्रकृतियों में गिनाये जा चुके हैं। उनमें से अनन्तानुबंधी चौकड़ी का लक्षण इस प्रकार है।

(१) जैसे पत्थर में लकीर (दराज) करने से वह मिट नहीं सकती है अथवा पर्वत के फटने से जो दरार होती है, उसका मिलना जितना कठिन है उसी प्रकार जो क्रोध शान्त न हो वह अनन्तानुबन्धी क्रोध है। जैसे पत्थर का खंभ नहीं नमता, वैसे ही जो मान दूर न हो उसे अनन्तानुबंधी मान कहते हैं। जैसे बिलकुल टेढ़ी मेढ़ी कठिन बांस की जड़ का गठीलापन मिट नहीं सकता है, उसी प्रकार की जो माया हो उसे अनन्तानुबंधी माया कहते हैं। जैसे किरमची रंग का छूटना दुष्कर है उसी प्रकार जो लोभ छूट न सके उसे अनन्तानुबंधी लोभ कहते हैं।

इस चौकड़ी से नरक गति में जाना पड़ता है। स्थिति यावत्जीवन की है और सम्यक्त्व का घात करती है।

(२) अप्रत्याख्यानावरण का लक्षण—पानी सूखने से तालाब में जो दरार फट जाती है वह आगामी वर्ष वर्षा होने पर मिटती है। इसी प्रकार जो क्रोध विशेष परिश्रम

से शान्त हो उसे अप्रत्याख्यानावरण क्रोध कहते हैं। हाथी दाँत के खंभ की तरह जो बड़ी मुश्किल से नमे वह अप्रत्याख्यान मान है। मेंढ़े के सींग की तरह जो कठिनाई से मिटे उसे अप्रत्याख्यान माया कहते हैं। जो लोभ गाड़ी के ओंगन की तरह अति कष्ट से छूटे वह अप्रत्याख्यान लोभ है।

इस चौकड़ी से तिर्यञ्च की गति होती है। इसकी स्थिति बारह महीने की है। यह एक देश संयम का घात करती है।

(३) प्रत्याख्यानावरण चौकड़ी का लक्षण—जैसे रेत में खींची हुई लकीर बहुत काल तक नहीं रहती, इसी प्रकार जो क्रोध बहुत न ठहरे उसे प्रत्याख्यानावरण क्रोध कहते हैं। बेंत के खम्भे की तरह जिस मान को दूर करने के लिए बहुत अधिक श्रम न करना पड़े उसे प्रत्याख्यानावरण मान कहते हैं। चलता बैल मूतता है तो टेढ़ी लकीरें हो जाती हैं, उनका मिटना अति कष्ट साध्य नहीं है उसी प्रकार जिस माया का मिटना ऐसा कठिन न हो उसे प्रत्याख्यानावरण माया कहते हैं। दीपक के कोरे कज्जल की तरह जो लोभ कुछ ही कठिनाई से छूटे उसे प्रत्याख्यानावरण लोभ कहते हैं। इससे चारों गतियों का बन्ध हो सकता है। परन्तु प्रायः मनुष्य गति का बंध होता है, स्थिति चार महीने की है। यह सकल संयम का

(४) संज्वलन चौकड़ी का स्वरूप—पानी में खींची हुई लकीर की तरह जो क्रोध शीघ्र ही शान्त हो जाता है वह संज्वलन क्रोध है। जो मान तिनके की तरह शीघ्र ही नम जाय उसे संज्वलन मान कहते हैं। बांस का छिलका जैसे सरलता से सीधा किया जा सकता है उसी प्रकार जो माया विना विशेष श्रम के दूर हो जाय उसे संज्वलन माया कहते हैं। हल्दी के रंग की तरह जो सहज ही छूट जाय उसे संज्वलन लोभ कहते हैं।

इस चौकड़ी से देव गति होती है। स्थिति क्रोध की दो महीने की, मान की एक महीने की, माया की पन्द्रह दिन की और लोभ की अन्तर्मुहूर्त की है। यह कषाय यथाख्यात चारित्र का घात करती है।

ये सोलह भेद कषाय के और पूर्वोक्त नव नोकषाय के, इस प्रकार पचीस प्रकार से चारित्र मोहनीय भोगा जाता है।

दर्शनमोहनीय की तीन प्रकृतियाँ हैं। ये, सम्यक्त्व के गुणों को पूर्ण प्रगट नहीं होने देतीं।

(५) आयु कर्म सोलह प्रकार से बँधता है—(१) महाआरम्भ करने से, (२) महापरिग्रह (ममत्व) से, (३) पंचेन्द्रिय की घात करने से, (४) मद्य-मांस का सेवन करने से नरकायु का, (५) माया करने से,

(६) गूढ़ माया करने से, (७) असत्य बोलने से, (८) कम ज्यादा नापने तोलने से तिर्यञ्चायु का, (९) प्रकृति की भद्रता से, (१०) विनीतता से, (११) दया भाव रखने से (१२) मद मत्सरता आदि से रहित होने से मनुष्य का, (१३) सराग संयम पालने से, (१४) देश-संयम पालने से, (१५) बाल तपस्या करने से, (१६) अकाम निर्जरा करने से देवायु का बंध होता है। चार प्रकार से भोगा जाता है-१ नरक आयु, २ तिर्यञ्च आयु, ३ मनुष्य आयु, ४ देव आयु।

(६) नाम कर्म आठ प्रकार से बंधता है और अट्ठाईस प्रकार से भोगा जाता है। नाम कर्म दो प्रकार का-है-१ शुभनाम कर्म, २ अशुभनाम कर्म।

शुभ नाम कर्म चार प्रकार से बँधता है—१ काय की सरलता, २ वचन की सरलता ३ मन की सरलता, ४ विसंवाद रहित। चौदह प्रकार से भोगा जाता है-१ इष्ट शब्द, २ इष्टरूप, ३ इष्ट गंध, ४ इष्ट रस, ५ इष्ट स्पर्श, ६ इष्ट गति ७ इष्ट स्थिति, ८ इष्ट लावण्य, ९ इष्ट यशः कीर्ति, १० इष्ट उट्ठाण (उत्थान) कम बल वीर्य पुरुषाकार पराक्रम, ११ इष्ट स्वर, १२ कान्त स्वर, १३ प्रिय स्वर १४ मनोज्ञ स्वर ❀।

❀ ये [illegible] अपने समझने चाहिये।

अशुभ नाम कर्म चार प्रकार से बँधता है—१ काय की वक्रता ( बाँकापन ), २ वचन की वक्रता, ३ मन की वक्रता, ४ विसंवाद सहित । चौदह प्रकार से भोगा जाता है—१ अनिष्ट शब्द, २ अनिष्ट रूप, ३ अनिष्ट गंध, ४ अनिष्ट रस, ५ अनिष्ट स्पर्श, ६ अनिष्ट गति, ७ अनिष्ट स्थिति ८ अनिष्ट लावण्य ९ अनिष्ट यशःकीर्ति १० अनिष्ट उट्ठाण ( उत्थान ) क्रम बल वीर्य पुरुषाकार पराक्रम, ११ हीन स्वर, १२ दीन स्वर, १३ अप्रिय स्वर, १४ अमनोज्ञ स्वर।

(७) गोत्र कर्म सोलह प्रकार से बँधता है और सोलह प्रकार से भोगा जाता है। इसके दो भेद हैं—१ उच्चगोत्र २ नीच गोत्र।

उच्च गोत्र आठ प्रकार से बंधता है—

१ जाति[1] का मद ( घमण्ड ) न करना, २ कुल[2] का मद न करना, ३ बल का मद न करना, ४ रूप का मद न करना, ५ तपस्या का मद न करना, ६ श्रुत ( ज्ञान ) का मद न करना, ७ लाभ का मद न करना, ८ ऐश्वर्य का मद न करना। यह उच्च गोत्र आठ प्रकार से भोगा जाता है अर्थात् इन आठ का मद न करे तो उच्च गोत्र पाता है।

[1] मातृपक्ष को जाति कहते हैं।

[2] पितृपक्ष को कुल कहते हैं।

नीच गोत्र कर्म आठ प्रकार से बंधता है और आठ प्रकार से भोगा जाता है—

पूर्वोक्त जाति कुल, बल, रूप, तप, श्रुत, लाभ, ऐश्वर्य का घमण्ड करने से बँधता है और इनका घमण्ड करने से नीच गोत्र की प्राप्ति होती है। यह आठ प्रकार से भोगा जाता है।

(८) अन्तराय कर्म पाँच प्रकारसे बँधता है और पाँच प्रकार से भोगा जाता है अर्थात् दान, लाभ, भोग, उपभोग, और वीर्य में अन्तराय डालने से बँधता है और इससे पाँचों अन्तरायों की प्राप्ति होती है।

## कर्मों की स्थिति और अबाधा[1] काल

ज्ञानावरणीय, दर्शनावरणीय और अन्तराय की ज० स्थिति अन्तर्मुहूर्त की और उ० तीस कोड़ाकोड़ी सागरोपम की है। अबाधा काल तीन हज़ार वर्ष का है। साता वेदनीय की ज० स्थिति दो समय की और उ० पन्द्रह कोड़ाकोड़ी सागर की है। अबाधा काल डेढ़ हज़ार वर्ष का है। असाता वेदनीय की ज० स्थिति एक सागर के सात

---

१ कर्मबन्ध होने के प्रथम समय से लेकर जब तक उस कर्म का उदय या उदीरणा नहीं होती तब तक के काल को अबाधा काल कहते हैं।

भागों में के तीन भाग, जिनमें पल्योपम के असंख्यातवें भा कम की और उ० तीस कोड़ाकोड़ी सागरोपम की है इसका अबाधा काल तीन हज़ार वर्ष का है। मोहनी कर्म की ज० स्थिति अन्तर्मुहूर्त की और उ० सित्तर कोड़ाकोड़ी सागरोपम की है। अबाधा काल सात हज़ार व का है। नारकी तथा देवों के आयु कर्म की स्थिति ज० दस हज़ार वर्ष की उ० तेंतीस सागरोपम की, मनुष्य औ तिर्यञ्च के आयु कर्म की ज० स्थिति अन्तर्मुहूर्त की, उ० करोड़ पूर्व के तीसरे भाग अधिक तीन पल्योपम की नाम कर्म की ज० स्थिति आठ मुहूर्त की उ० बीस कोड़ाकोड़ी सागरोपम की और अबाधा काल दो हज़ार वर्ष क है। गोत्र कर्म की ज० स्थिति आठ मुहूर्त की उ० बीस कोड़ाकोड़ी सागरोपम की तथा अबाधा काल दो हज़ार वर्ष का है।

---

☞ इन आठ कर्मों की प्रकृतियों के बन्ध का वर्णन श्री भगवती सूत्र के आठवें शतक के नवमें उद्देश्य में और भोगवने की प्रकृतियों का वर्णन श्री प्रज्ञापना सूत्र के तेईसवें पद में है।

# भगवान श्री मल्लिनाथ

## प्रार्थना



श्लोक—

श्री मल्लिनाथ शमथ द्रुम सेकपाथः
कान्त प्रियंगु रुचिरोचित काय तेजः ।
पादाब्ज मस्तु मदनार्ति मधौ विमुक्ता,
कान्त ! प्रियंगु रुचिरोचित काय तेजः ॥

भावार्थ—जिनके चरण कमल शान्ति रूपी वृक्ष को सींचने में अमृत समान हैं, जिनका शरीर प्रियंगुलता के समान सुन्दर है और जो कामदेव रूपी मधु दैत्य के लिए कृष्ण के समान घोर हैं, ऐसे हे मल्लिनाथ प्रभु ! आपके चरण कमल की सेवा मुझे प्राचीन और उचित सुख के लिए हो ।

महाबल मुनि ने, माया सहित किये हुए तप की आलोचना नहीं की, इससे स्त्री वेद कर्म अविच्छिन्न रहा। इस घटना से यह शिक्षा मिलती है कि, धर्म-करणी चाहे कम की जाय या ज्यादा, परन्तु हो कपट-रहित शुद्ध हृदय से। कपट सहित अधिक की गई धर्म-करणी भी, दुःखदायिनी हो जाती है। शास्त्रकार कहते हैं, कि 'माई मिच्छादिट्ठी अमाई समदिट्ठी।' अर्थात् कपटी ही मिथ्यादृष्टि है और निष्कपटी ही समदृष्टि है। कपटी का जप तप नियम प्रत्याख्यान श्रावकपना और साधुपना भी, अंक रहित बिन्दियों के समान हो जाता है। आज कल जितना लक्ष्य हिंसा अहिंसा और आरम्भ समारम्भ के कार्यों प्रति दिया जाता है, सत्य और सरलता के प्रति नहीं दिया जाता। बात २ में असत्याचरण किया जाता है और उसे सत्य सिद्ध करने के लिए माया का आश्रय लिया जाता है जैसे माया का कोई पाप ही न हो। ऊपर से यह मानते हैं कि हम बड़े चतुर हैं जो काम भी बना लेते हैं और प्रतिष्ठा भी बनाई रखते हैं परन्तु यह चरित्र सिद्ध करता है कि माया (कपट) ही भयंकर पाप है। अतः बुद्धिमानों को कपटभाव त्याग, सरल व शुद्ध हृदय से ही धर्म करना उचित है।

चरित्र से ज्ञात होता है, कि महाबल मुनि का भावी आयुष्य कपट सहित तप करने से पूर्व ही बंध चुका था, अन्यथा कपटी का शुभ आयुष्य नहीं बंधता। थोड़े से दोष की भी आलोचना

इच्छा को पूर्ण की। गर्भकाल समाप्त होने पर, मार्गशीर्ष शुक्ल ११ को जब चन्द्र अश्विनी नक्षत्र में आया, महारानी प्रभावती ने उन्नीसवें तीर्थंकर को पुत्री के रूप में प्रसव किया। भगवान के शरीर पर, मुख्य चिन्ह कुम्भ कलश का था और भगवान अपनी कान्ति से नीलमणि की प्रभा को भी हरण करते थे। भगवान के जन्म लेते ही त्रिलोक में उद्योत हुआ और नारकीय जीवों को भी शान्ति मिली।

आसनकम्प से तीर्थंकर का जन्म हुआ जान छप्पन दिक्कुमारियों, और देवताओं सहित इन्द्रों ने यथा स्थान उपस्थित होकर भगवान का जन्म कल्याण मनाया। जन्म कल्याण मना कर भगवान को माता के पास पधरा गये और वे अपने-अपने स्थान गये।

भगवान जब गर्भ में थे, तब महारानी प्रभावती की इच्छा, मालती-पुष्प की शैया पर शयन करने की हुई थी। इस बात को दृष्टि में रख कर, भगवान के माता-पिता ने भगवान का नाम

---

* भगवान तीर्थंकर, वैसे तो पुरुष रूप में ही अवतीर्ण होते हैं, परन्तु अपवाद स्वरूप स्त्रीरूप में भी अवतीर्ण हो जाते हैं। ऐसे अपवाद को लोक प्रवृत्ति में आश्चर्य मानते हैं। अवसर्पिणी काल में होने वाले दस आश्चर्यों में से, उन्नीसवें तीर्थंकर का स्त्री रूप में अवतीर्ण होना भी एक आश्चर्य माना गया है। —लेखक

मल्लिकुमारी रखा। धात्रियों द्वारा लालन-पालन पाते हुए बढ़कर भगवान ने युवावस्था में प्रवेश किया। उस समय भगवान के पचीस धनुष ऊँचे और नीलमणि की कान्ति को हरण करने वाले शरीर का रूप लावण्य, स्वर्ग की अप्सराओं को भी शर्माता था।

भगवान के पूर्व भव के मित्र भी, जयन्त विमान का आयुष्य भोग कर भगवान से पूर्व ही इसी भरतार्द्ध में, भिन्न-भिन्न देश के राजाओं के यहाँ जन्मे और वयस्क होकर राज्य करने लगे थे। अचल का जीव, साकेतपुर ( अयोध्या ) का प्रतिबुद्ध राजा हुआ। धरण का जीव, चम्पानगरी का चन्द्रछाय राजा हुआ। पूरन का जीव, श्रावस्ती नगरी का रुक्मी राजा हुआ। वसु का जीव, वाराणसी नगरी का शंख राजा हुआ। वैश्रवण का जीव, हस्तिनापुर का अदीनशत्रु राजा हुआ और अभिचंद्र का जीव, कम्पिलपुर का जित-शत्रु राजा हुआ।

इन छहों राजाओं ने किसी न किसी प्रसंग से विदेहराज कुम्भ की कन्या भगवान मल्लि के उत्कृष्ट रूप लावण्य की प्रशंसा सुनी। छहों राजाओं ने, अपने अपने दूत कुम्भ राजा के पास भेजे और कुम्भराजा से मल्लिकुमारी की याचना कराई। इधर भगवान मल्लिनाथ ने अपने पूर्व भव के साथियों का हाल अवधिज्ञान द्वारा जान लिया कि इस समय वे कहाँ-कहाँ के राजा हैं। अपने पूर्व के मित्रों को प्रतिबोध देने के

लिए भगवान ने, अशोक वाटिका में एक मोहनगृह बनवाया मोहनगृह के मध्य में एक पीठिका (चबूतरा) बनवाकर भगवान ने उसके ऊपर अपने आकार की एक प्रतिमा खड़ी की। भगवान मल्लिनाथ के आकार की यह पुतली, स्वर्णमयी थी। उसके अधर, पद्मराग मणिमय थे। नीलमणि के केश थे। स्फटिक रत्न के लोचन थे। प्रवालमयी हाथ पाँव थे। उसका उदर पोला और छिद्र सहित था। उसके तालु में भी एक छिद्र था, जिसका मुख मस्तक पर था। मस्तक का एक कमलाकार स्वर्णमयी ढक्कन था। जो मुकुट की भाँति बना हुआ था। देखने में वह पुतली, साक्षात् मल्लिकुमारी ही जान पड़ती थी।

जिस रत्नमयी पीठिका पर यह पुतली थी, उसके चारों ओर छः द्वार वाली दीवाल बनवाई। द्वार इस प्रकार रखे कि एक द्वार से प्रवेश करके पुतली के सन्मुख पहुँचा हुआ व्यक्ति दूसरे द्वार से प्रवेश करके पुतली के सामने पहुँचे हुए व्यक्ति को न देख सके। एक मार्ग, पुतली की पीठ की ओर रखा, जिससे पुतली के समीप पहुँच सके। इस प्रकार कलामय गृह और पुतली बनवा कर भगवान मल्लिनाथ, भोजन करने के समय एक एक ग्रास भोजन-सामग्री नित्य प्रति उस पुतली में डालने लगे। मस्तक पर रहे हुए छिद्र द्वार से, भगवान, पुतली के उदर में ग्रास डाल देते और फिर ढक्कन बंद कर देते।

छहों राजाओं के दूत, योगायोग से कुम्भराजा के दरबार में एक ही साथ पहुँचे। छहों दूतों ने शिष्टाचार-पूर्वक कुम्भराजा से मल्लिकुमारी की * याचना की। महाराजा कुम्भ ने, दूतों का अपमान करते हुए यह उत्तर दिया, कि यह कन्या त्रैलोक्य की मुकुटमणि है, मनुष्य तो क्या, देवलोक के इन्द्र भी इसके पति बनने योग्य नहीं हैं, तो फिर किसी पुरुष को इस कन्या को वरने की इच्छा रखना व्यर्थ है। अतः तुम मेरे दरबार से चले जाओ। इस प्रकार अपमान करके कुम्भराजा ने, छहों राजा के दूतों को अपने यहाँ से निकाल दिया। निराश और अपमानित होकर छहों दूत अपने अपने राजा के यहाँ लौट गये और कुम्भराजा का उत्तर एवं व्यवहार अपने-अपने राजा को, कह सुनाया। कुम्भराजा के उत्तर और दूत के प्रति किये गये व्यवहार ने, राजाओं की क्रोधाग्नि को भड़का दिया। छहों राजाओं ने आपस में सलाह करके अपमान का बदला लेने के लिए सम्मिलित बल से कुम्भराजा पर चढ़ाई कर दी। छहों राजा की सेना ने चारों ओर से, मिथिला को घेर लिया। कुम्भराजा ने, शत्रुसेना को परास्त करने के लिए युद्ध भी किया, परन्तु विजय

* सकपट और निष्कपट करणी का प्रत्यक्ष अन्तर यह है कि जो बड़े थे, वे लौकिक व्यवहार में स्त्रीरूप हैं और जो छोटे थे, वे पुरुष बनकर [illegible] हैं अभिलाषा कर रहे हैं।

न मिली और मिथिला के चारों ओर पड़े हुए घेरे को नष्ट न कर सके। विवश होकर उन्हें नगर में ही बन्द रहना पड़ा।

कुम्भराजा, शत्रुसेना से किस प्रकार रक्षा हो, इसी चिन्ता में पड़े हुए थे, इतने ही में भगवान् मल्लिनाथ, पिता को वन्दन करने के लिए गये। चिन्तामग्न पिता, भगवान मल्लिनाथ के प्रति कोई उचित व्यवहार न दर्शा सके, तब भगवान ने, अवधिज्ञान की शक्ति से सब कुछ जानते हुए भी, कुम्भ राजा से पूछा—पिताजी! आज आप इस प्रकार चिन्ता में क्यों पड़े हुए हैं? कुम्भराजा, भगवान को सब वृत्तान्त सुना कर कहने लगे कि कन्या किसी एक को दी जा सकती है, परन्तु इस समय छः राजा चढ़ाई करके आये हैं और नगर का घेरा डाले पड़े हैं, अंतः मैं किसे तो कन्या दूँ और किसे कन्या न दूँ। भगवान ने कहा—पिताजी, आप किसी प्रकार की चिन्ता न करें, इन छहों राजाओं को समझाने का उपाय मैंने कर लिया है। आप प्रत्येक राजा के पास पृथक्-पृथक् दूत भेजकर छहों को, यह सूचना करा दीजिए, कि यदि आपको कन्या से ही प्रयोजन है, तो आप चुपचुप मेरे साथ चलिए। इस प्रकार छहों राजाओं को भिन्न-भिन्न रास्ते से लाकर, अशोकवाटिका में मेरे द्वारा बनवाये हुए मोहनघर में, अलग-अलग बैठा दीजिये। फिर तो मैं उन सभी को समझा दूँगी।

कुम्भराजा ने भगवान मल्लिनाथ के कथनानुसार छहों राजाओं को बुलवा कर मोहनघर में बैठाया। पीठिका-स्थित पुतली को मल्लिकुमारी मान कर छहों राजा, अपने-अपने भाग्य की प्रशंसा करने लगे और विचारने लगे, कि पूर्व-पुण्य के योग से ही हमें ऐसी पत्नी मिलेगी। राजा लोग, अपने-अपने मन में इस प्रकार प्रसन्न हो रहे थे, इतने में छहों राजाओं का उद्धार करने के लिए, प्रतिमा के पीछे के मार्ग से भगवान मल्लिनाथ, प्रतिमा के समीप पधारे और पुतली के मस्तक पर लगा हुआ कमलाकार सोने का ढक्कन खोल दिया। भगवान को देखकर राजा लोग यह आश्चर्य कर रहे थे कि एक ही आकृति की दो युवतियाँ कैसे? इतने ही में पुतली के भीतर पड़ी हुई भोजन सामग्री से उत्पन्न घोर दुर्गन्ध ढक्कन खोलने से चारों ओर फैल गई। छहों राजा, उस दुर्गन्ध से घबराये और कपड़े से नाक दबा-दबा कर, मुँह फेर लिया। उसी समय भगवान बोले कि—आप लोगों ने मेरी ओर से मुँह क्यों फेर लिया? राजाओं ने उत्तर दिया, कि दुर्गन्ध से प्राण घबराते हैं। भगवान ने कहा—इस स्वर्णमयी पुतली में, केवल एक-एक ग्रास उत्तम भोजन का डाला गया है जो इस दशा में परिणित हुआ और इस की दुर्गंध आप से नहीं सही जाती, तो माता-पिता के रजवीर्य से बने हुए औदारिक शरीर की क्या स्थिति है, इसे क्यों नहीं विचारते? जो शरीर, रूप-रस,

रुधिर, मांस, चर्बी, अस्थि, मज्जा और वीर्य इन सात धातुओं से बना हुआ है, जो मल का खजाना है और जिसका साथ करने से उत्तम भोज्य पदार्थ और सुगंधित द्रव्य भी मल रूप बन जाते हैं, उस शरीर के केवल ऊपरी रंग को देखकर क्यों मोह में पड़ रहे हो ? अपने पूर्वभव पर ध्यान देकर, अपना कल्याण क्यों नहीं करते ।

भगवान का यह उपदेश सुन कर, छहों राजाओं को जातिस्मृति-ज्ञान हुआ और छहों राजा प्रतिबोध पाये । भगवान ने छहों कमरे के द्वार खोल दिये । छहों राजा, बाहर निकल कर, हाथ जोड़ भगवान से विनती करने और कहने लगे—हे प्रभो, आपने हमें नरक में पड़ने से बचाकर, बड़ा ही उपकार किया है । आप, पूर्वभव में भी हमारे गुरु थे और इस भव में भी हमारे गुरु हैं । आप हमारे अपराध क्षमा करें और हमें ऐसा मार्ग बतावें कि जिससे हम कल्याण कर सकें । भगवान ने उन्हें आश्वासन दिया और उनसे कहा कि—मेरी इच्छा तो अब चारित्र स्वीकार करने की है । यदि तुम्हारी भी यह इच्छा हो, तो राज पाट का प्रबंध करके चारित्र स्वीकार करो । छहों राजाओं ने, संयम लेना स्वीकार किया । तब भगवान मल्लि- [illegible] राजाओं को अपने साथ ले कर महाराजा कुम्भ के पास [illegible] उन्होंने महाराजा को प्रणाम किया । कुंभराजा ने भी

उनका सत्कार करके विदा किये। वे राज्यों का प्रबन्ध करने के लिए अपने-अपने नगर को लौट गये।

उसी समय लोकान्तिक देवों ने आकर भगवान से धर्म तीर्थ प्रवर्त्ताने की विनती की। भगवान ने, वार्षिक दान देना प्रारम्भ कर दिया। वार्षिकदान समाप्त होने पर, कुम्भ राजा और इन्द्रादि देवों ने, भगवान का निष्क्रमणोत्सव मनाया। भगवान मल्लिनाथ, जयंत-शिबिका में आरूढ़ हो, मिथिलापुरी के सहस्राम्र बाग में पधारे। वहाँ, भगवान ने शिबिका एवं वस्त्रालंकार त्याग दिये। पश्चात् मार्गशीर्ष शुक्ला ११ को प्रातःकाल छट्ठ के तप में भगवान मल्लिनाथ ने, तीन सौ स्त्रियों और अनेक राजा एवं राज परिवार के पुरुषों सहित संयम स्वीकार किया। तत्क्षण भगवान को मनःपर्यय ज्ञान हुआ।

दीक्षा लेकर भगवान मल्लिनाथ, अशोक वृक्ष के नीचे, विशुद्ध ध्यान श्रेणी पर आरूढ़ हुए। क्षपक श्रेणी पर आरूढ़ हो, भगवान ने घनघातिक कर्मों को नष्ट कर डाला और उसी रोज अपरान्ह काल में भगवान मल्लिनाथ को केवलज्ञान प्राप्त हुआ।

इन्द्रादि देवों ने केवलज्ञान-महोत्सव मनाकर, समवशरण की रचना की। बारह प्रकार की परिषद्, भगवान की वाणी सुनने को एकत्रित हुई। राजा कुम्भ और प्रतिबुद्ध आदि छः राजा इन्हीं के पीछे बैठे। भगवान ने कल्याणकारिणी वाणी

किया। प्रतिबुद्ध आदि छः राजा, भगवान के पास संयम में प्रवर्तित हुए और कुम्भ राजा ने, श्रावकपना स्वीकार किया।

दीक्षा लेने के पश्चात् भगवान मल्लिनाथ, चव्वनहजार नौ सौ वर्ष तक केवली पर्याय में विचरते रहे और भव्य जीवों का कल्याण करते रहे। अपना निर्वाणकाल समीप जानकर भगवान मल्लिनाथ, पाँच सौ साध्वी और पाँचसौ साधु सहित, सम्मेत शिखर पर पधार गये। वहाँ भगवान ने, अनशन कर लिया। अन्त में, फाल्गुन शुक्ल १२ को एक मास के अनशन में भगवान अघातिक कर्मों को नष्ट कर, सिद्ध पद को प्राप्त हुए।

भगवान मल्लिनाथ के भिषणजी आदि अट्ठाइस गणधर थे। चालीस हज़ार मुनि थे। पचपन हज़ार साध्वी थीं। एक लाख उन्नयासी हज़ार श्रावक थे और तीन लाख सत्तर हज़ार श्राविका थीं।

भगवान मल्लिनाथ, एक सौ वर्ष कुमारी पर्याय में रहे और चव्वनहज़ार नौसौ वर्ष केवली पर्याय में रहे। इस प्रकार भगवान मल्लिनाथ ने, सब पचपन हज़ार वर्ष का आयुष्य पाया और भगवान अरहनाथ के निर्वाण को एक हज़ार क्रोड़ वर्ष व्यतीत हो जाने पर, निर्वाण पधारे।

# अष्ट प्रवचन का थोकड़ा

श्री उत्तराध्ययन सूत्र के २४ वें अध्ययन में समिती गुप्ति का वर्णन चला है उस पर से यह थोकड़ा संक्षेप से लिखा जाता है।

समिती का स्वरूप—समिती किसे कहते हैं? प्राणातिपात (जीव हिंसा) से निवृत होने के लिये सम्यक् प्रकार से की जाने वाली क्रिया को समिती कहते हैं अथवा उत्तम परिणामों की चेष्टा को भी समिती कहते हैं। यह जैनागम का सांकेतिक शब्द है।

समिती के पांच भेद—१ ईर्या समिती, २ भाषा समिती, ३ एषणा समिती ४ आदान भाण्डमात्र निक्षेपणा समिती, ५ उच्चार प्रश्रवण खेल जल सिंघाण परिस्थापनिका समिती।

१ ईर्या समिती—विवेक पूर्वक दूसरे जीवों को किसी प्रकार हानि नहीं हो, ऐसे उपयोग सहित चलने की विधि को ईर्या समिती कहते हैं।

२ भाषा समिती—उपयोग सहित निर्वद्य (

वचन बोलने को विधि को भाषा समिती कहते हैं ।

३ एपणा समिती—निर्दोष शुद्ध भिक्षादि ग्रहण करने की विधि को एपणा समिती कहते हैं ।

४ आदान भाण्डमात्र निक्षेपणा समिती—भंडोपकरण लेने और रखने में तथा वापरने में प्रति लेखन एवं प्रमार्जन की विधि को आदान भाण्डमात्र निक्षेपणा समिती कहते हैं ।

५ उच्चार प्रश्रवण खेल जल सिंघाण परिस्थापनिका समिती—मलमूत्रादि परठने ( डालने ) की विधि को उच्चार प्रश्रवण खेल जल सिंघाण परिस्थापनिका समिति कहते हैं ।

## ईर्या समिती का स्वरूप

ईर्या समिति के चार भेद—१ आलम्बन, २ काल, ३ मार्ग और ४ यतना है ।

१ जिसका आलम्बन (प्रयोजन) लेकर भगवान ने गमन की आज्ञा दी है वे तीन प्रकार हैं—१ ज्ञान, २ दर्शन, और चारित्र ।

२ जिस समय विधिपूर्वक गमन हो सके वह दिवस के समय को ईर्या समिती का काल माना है ।

३ साधु को गमन करने के लिये उत्पंथ ( कुपंथ ) वर्जित रोज मार्ग को ही ईर्या समिती का मार्ग बताया है, उजड़ रास्ते में चलने से संयम की विराधना होती है —

४ यतना के चार भेद हैं—१ द्रव्य, २ क्षेत्र, ३ काल, और ४ भाव

द्रव्य से—दृष्टि द्वारा जीवादि पदार्थों को देखकर संयम तथा आत्मा की विराधना टाल कर चले।

क्षेत्र से—युगमात्र (धूंसरा प्रमाण) साढ़े तीन हाथ या चार हाथ प्रमाण भूमि आगे देखता हुआ चले।

काल से—दिन को देखकर और रात्रि में पूंज कर यत्न पूर्वक चले।

भाव से—सावधानी पूर्वक एकाग्रचित होकर चले, एकाग्रचित करने में निचे लिखे दस बाधक कारणों को रोके।

पाँच इन्द्रियों के विषय—१ शब्द, २ रूप, ३ गन्ध, ४ रस, और ५ स्पर्श।

पांच प्रकार का स्वाध्याय—६ वाचना, ७ पूछना, ८ परियटना, ९ अनुपेक्षा और १० धर्म कथा।

ये दस कारण ईर्या सोधन में बाधक हैं उन्हें रोक कर उपयोग पूर्वक चले।

## भाषा समिति का स्वरूप

आठ कारण ऐसे हैं जिससे भाषा समिति का पालन नहीं होता, वे लिखते हैं—१ क्रोध के वश, २ मान के वश, ३ माया (कपट) के वश, ४ लोभ के वश, ५ हास्य के वश

७ मौखर्य (वाचालता) के वश, ८ विकथा (गप्पें मारना) के वश।

ये आठ कारणों से बचकर भाषा का उपयोग करे—जिसके चार भेद हैं—१ द्रव्य, २ क्षेत्र, ३ काल और ४ भाव।

द्रव्य से—आठ प्रकार की भाषा नहीं बोले—१ कर्कशकारी, २ कठोरकारी, ३ छेदकारी, ४ भेदकारी, ५ निश्चयकारी, ६ सावद्य (पाप) कारी, ७ क्लेशकारी और ८ मिश्र। ये आठ प्रकार की भाषा साधु नहीं बोले।

क्षेत्र से—रास्ते चलता हुआ बात न करे।

काल से—एक प्रहर रात्रि बीतने के बाद सूर्योदय न हो वहाँ तक उंचेस्वर (गाढ शब्द) से नहीं बोले।

भाव से—उपयोग पूर्वक राग द्वेष उत्पन्न करने वाली सावद्य भाषा नहीं बोले।

## एषणा समिति का स्वरूप

एषणा तीन प्रकार की होती हैं—१ गवैषणैषणा—जो अहारादि ग्रहण करने के पहले सावधानी करे, दोष टाले। २ ग्रहणैषणा जो अहारादि ग्रहण करते समय सावधानी रखे, दोष टाले। ३ परिभोगैषणा जो आहारादि भोगते समय सावधानी रखे, दोष टाले।

ये तीनों प्रकार की एषणा आहार (भातपानी) -उपधि (वस्त्र-पात्रादिक) और शय्या (मकान पाटपाटादि) सभी में करने से एषणा

समिती का पालन होता है जिसके चार भेद—द्रव्य, क्षेत्र, काल, और भाव हैं।

द्रव्य से—उद्गम के १६, उत्पादना के १६ और एषणा के १० ये ४२ दोष ❀ टाल कर शुद्ध आहारादि की गवेषणा करे।

---

❀ ४२ दोषों का वर्णन

१६ उद्गम के दोष जो गृहस्थ राग भाव से लगावे।

१ आधाकर्मिक—साधु के लिए बनाया हुआ।

२ उद्देशिक—किसी एक साधु के लिये बनाया हुआ दूसरों के लिये उद्देशिक हो जाता है।

३ पूतिकर्म—शुद्ध आहारादि में आधाकर्मिक का अंश मिला हो।

४ मिसिज्जाए—अपने भी काम में आवे और साधु के भी काम में आवे इस भाव से बनावे।

५ ठवणा—साधु को देने के लिये रख छोड़े।

६ प्राभृतक—दोषी आहार दूसरे के यहां भेज कर साधु को [illegible]

७ प्रादुःकरण—अन्धकार पड़ने से साधु नहीं देखे [illegible] करावे।

८ क्रुत—मोल खरीद के दिलावे (कीमत देकर [illegible])

९ प्रामित्य—उधारा लाकर देवे अर्थात् [illegible] कर दे देवे।

क्षेत्र से—दो कोस उपरान्त लेजाकर आहारादि नहीं भोगे।

काल से—प्रथम पहर का लिया हुआ आहारादि चतुर्थ पहर में नहीं भोगे।

भाव से—राग द्वेष रहित होकर मांडला के पांच दोषों को टालकर आहार करे।

---

१३ मालाहृत—छींका, टांड, दादरा पर रखे हुए पदार्थ जिनको नीचे उतारने में कठिनाई आती हो या गिरने का भय हो।

१४ अछिज्जे—ठाया लगा हुआ हो उसे खोल कर देवे।

१५ अनिसृष्ट—दूसरों के शरीक में बनाया हुआ उनसे पूछे बिना या अभिप्राय जाने बिना दे दिया जावे।

१६ अध्ययपूर—अपने लिये बनाते हुए साधु को देने के लिए बढ़ाया जाय।

ये सब गृहस्थ के लगाने से लगते हैं।

इसी तरह—उत्पातिक के १६ दोष जो साधु आहारादिक लेने के लिये लगावे।

१ धात्री दोष—बालकों को धाय की तरह खिला कर लेवे।

२ दूति कर्म दोष—समाचार इधर के उधर पहुँचा कर लेवे।

३ निमित दोष—शभालाभ, सुख दुःख बता कर लेवे।

४ आजीविका दोष—जाति, कुल प्रकट कर के लेवे।

५ वणीमग दोष—रंक भिखारी की तरह दीनता दिखाकर लेवे।

# आदान भाण्डमात्र निक्षेपना समिति का स्वरूप

उपाधि दो प्रकार की होती हैं—१ ओघोपधि, २ ओपग्रहिकोपधि।

१ जो हमेशा पास रखी जावे जैसे रजोहरणादि। २ जो संयम रक्षार्थ या शरीर रक्षार्थ प्रयोजन उत्पन्न होने पर रखी जावे, जैसे दण्ड, लकड़ी आदि जिनको यत्नापूर्वक लेवे, रखे और वापरे।

---

६ तिगिच्छा दोष—औषधोपचार बताकर लेवे ( वैद्यगी करके )।
७ क्रोध दोष—क्रोध करके श्रावक को डर बता कर लेवे।
८ मान दोष—अभिमान धर कर लेवे अर्थात् लब्धी वगैरा पर घमण्ड करके लेवे।
९ माया दोष—कपट करके, छल करके लेवे।
१० लोभ दोष—लोलुपीपन से बार २ आकर लेवे।
११ संस्तव दोष—पहले या पीछे दाता की तारीफ करके लेवे।
१२ विद्या दोष स्वर साध कर या विद्या पढ़ा कर लेवे।
१३ मंत्र दोष—मंत्र यंत्र करके लेवे।
१४ चूर्ण योग दोष—टोटका या वशीकरण के प्रयोग बताकर लेवे।
१५ योग दोष - सौभाग्य, सुख, राज्य लाभ आदि योग बताकर लेवे।
१६ मूल कर्म दोष—ग्रह, नक्षत्र, दोष, निवारण के उपाय बताकर लेवे।

[illegible] सहस्य से प्रेम बढ़ा कर लगाता है

इसके चार भेद—१ द्रव्य, २ क्षेत्र, ३ काल, और ४ भाव हैं।

द्रव्य से—भण्डोपकरण, यत्नपूर्वक ले और रखे।

क्षेत्र से—भण्डोपकरण, बिखरे हुए न रखे अथवा प्रतिलेखन नहीं हो सके, वैसे स्थान पर नहीं रखे।

---

शंकितादि दस दोष गृहस्थ और साधु दोनों मिल कर लगाते हैं।

१ शङ्कित दोष—दोषित की शंका होते हुए देवे तथा लेवे।

२ म्रक्षित दोष—सचित पदार्थ से खरड़ा हुआ अथवा पृथ्वी पानी अग्नि आदि संघट्टा वाला आहार देवे लेवे।

३ निक्षिप्त दोष—अग्नि पानी वनस्पति पर रखा हुआ देवे लेवे।

४ पिहित दोष—सचित पदार्थ से ढंका हुआ देवे लेवे।

५ संहृत दोष भाजन बदल कर बड़े से छोटे में लेकर देवे लेवे।

६ दायक दोष—अशक्त या पीड़ा पाता हुआ उठ कर देवे लेवे।

७ उन्मिश्रित दोष—बिना उपयोग से दूषित शुद्ध आहार मिला कर देवे लेवे।

८ अपरिणित दोष—दो के विभाग का हो, एक की इच्छा न हो वह देवे लेवे।

९ लिप्त पिंड दोष—खरड़ा हुआ हाथ या बरतन पीछे से धोवे वैसा देवे लेवे।

१०—छर्दित दोष—नीचे गिरता हुआ देवे लेवे।

ये कुल ४२ दोष टालने चाहिये।

